इसको मैं अपने चरित्रों को सुनाकर अपना पूर्ण ज्ञानी भक्त बनाकर मुक्त करूँगा। तात्पर्य यह है कि गर्भ में शत्रु से जैसे रक्षा कर परीक्षित को बचाया वैसे ही अब भगवान् ने संसार रूप शत्रु से बचाकर सदा के लिए उसको अमर बनाते हुए अपना ब्रह्मानन्द दिया।

श्लोक में 'अथ' पद देकर यह बताया है कि अब तक तो श्रीशुकदेवजी कह रहे थे। इसके बाद जो चरित्रों का वर्णन होगा वह भगवान् करेंगे। यदि भगवान् वैसे स्वयं चरित्र कहकर परीक्षित की रक्षा नहीं कर तो पुरुषार्थ की सिद्धि नहीं होती जिससे रक्षा करनी व्यर्थ सी हो जाती। परीक्षित के प्रश्नों के भाव को विचारते हुए शुकदेवजी उसमें मग्न हो गये जिससे प्रश्नों की उत्कृष्टता समझ राजा की प्रशंसा करने से उसका बहुमान किया, परीक्षित ने तो प्रथम ही शुकदेवजी का अभ्यर्चन किया है इस प्रकार श्रोता तथा वक्ता का परस्पर सम्मान शास्त्र से सिद्ध है। भगवान् के गुण तथा भगवान् दोनों पूजा के योग्य हैं। वे भगवान् के गुण, दोनों, राजा तथा श्रीशुकदेवजी में प्रविष्ट हुए हैं। अतः दोनों ने परस्पर बहुत आदर किया। और ऐसा करने की **'योऽन्योऽन्यतो भागवतां'** इस वाक्य में आज्ञा है। इस उद्योग का फल 'कृष्ण' ही है। इसलिए फलरूप श्रीकृष्ण के चरित्र जो भी फलरूप होने से अलौकिक है, उनको ही राजा ने पूछा है। **पापस्य प्रतिबन्धकत्वान्नात्र श्रद्धा भविष्यतीत्याह 'कलिकल्मषघ्नं'** राजा ने पूछा वह तो अच्छा किया, किन्तु उसके सुनने में यदि पाप प्रतिबन्धक होंगे जिससे श्रवण में श्रद्धा नहीं होगी। इस शङ्का के निवारण के लिए **'कलिकल्मषघ्नं'** पद श्लोक में दिया है जिसका तात्पर्य यह है कि कलियुग के दोष भगवान की कथा के श्रवण में प्रतिबन्धक होते हैं उनको भगवान् के चरित्र नाश करने वाले हैं। अन्य उपाय तो इस युग में प्रतिबन्धों का नाश करने में असमर्थ है केवल भगवच्चरित्र उनका नाश कर सकते हैं। यदि वे भी असमर्थ होते तो इस युग के धर्म में प्रवृत्ति तथा मोक्ष की प्राप्ति सर्वथा न हो सकती। यह कहने का सारांश यह है कि भगवच्चरित्र, कलि के सर्व प्रकार के मल नष्ट करने वाले हैं जिससे भगवच्छ्रवण में पापादि प्रतिबन्धक नहीं होते हैं और श्रद्धा बनी रहती है। शुकदेवजी ने महान् उत्साह से एवं उत्तम ढंग से जो चरित्र वर्णन का प्रारम्भ किया उसका कारण यह है कि कथा के श्रोताओं में भगवद्भक्त ही मुख्य थे। शुकदेवजी ने भी उनसे विशेष रस पाने की इच्छा से उत्साह पूर्वक विशेष रूप से चरित्र वर्णन करने का प्रारम्भ किया। इस कथारस में मग्न श्रीशुकदेवजी मनन का त्याग कर मात्र भगवान् के चरित्रों का वर्णन ही करने लगे। और ज्ञानी परमहंस ने भगवद्गुणानुवाद को ही प्रधानता दी, ज्ञानादिक को प्रधानता नहीं दी ॥ १४ ॥

**स्वसमानशीलव्यसनं दृष्ट्वा राजानं प्रश्नं चाभिनन्दति द्वाभ्याम्—सम्यगिति।**

अब श्रीशुकदेवजी राजा को अपने समान शील तथा व्यसन वाला देखकर दो श्लोकों से राजा और उसके प्रश्नों का अभिनन्दन करते हैं।

**भगवति लयात्पूर्वं स्थिरप्रज्ञतैव सर्वोत्तमा** भगवान् में लय हो जाने से पहिले ही यदि बुद्धि स्थिर हो जाय उसकी चञ्चलता मिट जावे तो यह सबसे उत्तम है। आपकी बुद्धि ने जो यह दृढ़ निश्चय कर लिया है कि, भगवान् की कथा के सिवाय दूसरा कुछ भी नहीं सुनना वह उत्तम है। आपकी बुद्धि के दृढ़ निश्चय जैसा निश्चय ब्रह्मर्षिओं को भी दुर्लभ है अतः आप राजर्षिसत्तम हो। अपनी प्रजा के पालन रूप धर्म में निष्ठा वाला लौकिक रीति से केवल राजा कहलाता है। प्रजापालन के साथ वैदिक धर्म में निष्ठावान् को राजर्षि कहते हैं। इन दोनों गुणों के साथ साथ यदि वह भगवत् धर्म में निष्ठावान् होता है तो उसको राजर्षिसत्तम कहते हैं। आपका तो उससे भी उत्कर्ष है क्योंकि भगवान् ने आपका अङ्गीकार भी किया है। इस कारण से भगवान् में लय होने से प्रथम आपकी ऐसी दृढ़ बुद्धि होने योग्य ही है। बुद्धि के दृढ़ हुए बिना भगवान् की प्राप्ति नहीं होती है। स्थिर बुद्धि से भगवत्प्राप्ति होती है तब इस बुद्धि का लय भगवान् में हो जाता है और भगवद्भक्त को अलौकिक देह की प्राप्ति होती है इसलिये आचार्यश्री ने कहा है कि भगवान् में लय होने से पूर्व ही अचल मति होनी चाहिए। मनुष्य के जीवन में निश्चय दो प्रकार से होता है, एक शास्त्र में कहे हुए जीव को भगवान् की भक्ति करनी चाहिये ऐसे उपदेश को सुनकर, और दूसरा अपनी ( स्वभावगत ) रुचि से निश्चय होता है। अब इन दोनों में पहिला शास्त्र सुनने से निश्चय होना 'मध्यम' मर्यादा मार्गीय वैदिक निश्चय है। और सहज रुचि से दृढ़ बुद्धि होना, यहाँ उत्तम पुष्टिमार्गीय निश्चय है। आप तो उत्तम हो कारण कि आपकी रति भगवान् की कथा के श्रवण में दृढ़ बुद्धि वाली स्वभावगत है। जिसको कोई बदल नहीं सकता है क्योंकि प्रेम उस निश्चय को अच्छे प्रकार से स्थिर करने वाला है। उस स्थिर निश्चय से कथा श्रवण में रति बढ़ती रहती है। श्लोक के पूर्वार्द्ध में **'सम्यग् व्यवसिता बुद्धिस्तव'** कहे हुए दोनों कारण राजा के अभिनन्दन के लिए कहे गये हैं। भगवान् के चरित्रों के श्रवण में रति का होना प्रेम का होना सर्वथा दुर्लभ है। दुर्लभ होते हुए भी आपका जो श्रवण में प्रेम हुआ है उसका कारण बुद्धि की स्थिरता है। सभा में यद्यपि देवर्षि, ब्रह्मर्षि और राजर्षि ये सब उपस्थित हैं तो भी आपको ही वैसा प्रेम कथा श्रवण में हुआ है और साधन तथा फल भी आपको सिद्ध हो गये हैं अतः आप सत्कार करने योग्य हैं। राजन्, आपका का स्वरूप क्या है ? इसका ज्ञान तो आपके किये हुए प्रश्नों से सहज हो जाता है। राजन्, आपका धन्यवाद आपकी प्रशंसा नहीं है लेकिन आप के प्रश्नों की स्तुति है सचमुच प्रश्नों की ही प्रशंसा की है ॥ ५ ॥

**प्रकारान्तरेणापि साक्षात् प्रश्नं स्तोति—वासुदेवेति।**

अब इस श्लोक से श्री शुकदेवजी दूसरे प्रकार से प्रत्यक्ष प्रश्न की स्तुति करते हैं।

**वासुदेवस्य मोक्षार्थत्वात्**—वासुदेव शब्द का अर्थ मोक्ष है अतः उनसे सम्बन्ध वाले जो भी पदार्थ हैं वे सब, पवित्र करने वाले ही होते हैं। उसमें भी वासुदेव की कथा तो उनसे सम्बन्ध रखने वाले गुण तथा दोषों वाली होते हुए भी, भगवान् में आग्रह पूर्वक विश्वास उत्पन्न करती है। जैसे कि लोक दृष्टि में पूतना वध आदि गुण हैं और कंसादि मातुल वध दोष है। तथापि प्रश्न जिज्ञासा इन चरित्रों की श्रवण जिज्ञासा भी उस श्रद्धा को दृढ़ करने में कारण होती है। क्योंकि उन चरित्रों के श्रवण से, यथार्थ ज्ञान होता है, जिससे भगवान् में श्रद्धायुक्त और आग्रही मन होता है। **त्रीन् पुरुषान्**—जहाँ कथा का प्रसङ्ग होता है वहाँ एक प्रश्नकर्त्ता, कोई श्रोता और उत्तरदाता इस प्रकार तीन पुरुष होते ही हैं। यदि वक्ता भगवान् के गुणों का ज्ञाता होकर भी जब तक मौन धारण करता है, समझना चाहिये कि यह मौन पापों के कारण है, पाप उसको बोलने नहीं देता है। भगवान् की कथा से सम्बन्ध वाला प्रश्न पापों का नाश करता है तथा गुणों का उदय करता है किन्तु यह प्रश्न वह कर सकता है जिसके पाप नष्ट हो गये हैं। श्रोताओं में जब तक पाप विद्यमान हैं तब तक उनके मन की भगवान् में आसक्ति नहीं होती है। जब कथा संबन्धी प्रश्न होते हैं तब उनके सुनने से श्रोताओं के पाप नष्ट हो जाते हैं और कथा में मन लगता है। मनमें प्रश्न करने की इच्छा हो किन्तु जब तक मुख से वह प्रश्न नहीं निकलता है समझना चाहिये कि तब तक पाप का अस्तित्व है। जब प्रश्न मुख से बाहर निकलता है तब उसके पापों को भी नष्ट करता है। अतः तीन पुरुषों को पवित्र करता है, यह कहना योग्य है। **प्रश्नकर्तुं पितृपितामहादयो भविष्यन्तीति**—तीन पुरुष कहने का तात्पर्य प्रश्नकर्त्ता, वक्ता और श्रोता से है, न कि पिता, पितामह और प्रपितामह इन तीन पुरुषों से हैं।

यद्यपि वक्ता और प्रश्नकर्त्ता भी श्रवण करने से श्रोता ही हैं, किन्तु निमित्त कारण सब के भिन्नभिन्न हैं। इसलिये निमित्त ही प्रयोजक कहा गया है। कथा तीन पुरुषों को पवित्र करती है, पुरुष शब्द का अर्थ यहाँ भी वह लेना चाहिए जो आगे **'निवृत्ततर्षे'** श्लोक में कहा है। उस श्लोक में पुरुष उसको कहा है कि जो पशु तथा स्त्री जीव नहीं होवे, शेष सर्व पुरुष हैं। इस प्रकार के पुरुष ही श्रवण करने से पवित्र होते हैं असुर पवित्र नहीं होते। अन्य किसी कार्य करने के लिए आते हैं, वे भी पवित्र नहीं होते हैं। पवित्रता अनेक प्रकार की होती है, यहाँ कथा श्रवण से जिस प्रकार की पवित्रता होती है वह गङ्गाजी का दृष्टान्त देकर समझाते हैं। जैसे भगवत्पदी गंगाजी का पावन सलिल पावन करता है वैसे ही प्रश्न भी पावन करता है। किस स्थल पर आकस्मिक प्रश्न उत्पन्न हुआ हो और कुछ पूछा गया हो फिर किसी वक्ता को प्रेरणा हुई हो, अथवा कोई सुनने की इच्छा से सन्मुख आ गया हो, केवल इतना ही बनने से फल की संभावना नहीं है। लेकिन फल की सिद्धि तब होगी, जब कि वह कथा तीनों के चित्त को भगवन्निष्ठ करती है तब ही सफलता मिलती है। गङ्गाजी पहले के सम्बन्धी पापों को तथा उनके कार्यों को नाश कर साक्षात् भगवान् की सेवा के योग्य शरीर को बनाती है। तात्पर्य यह है कि जिस शुद्धि से भगवान् की सेवा के लिये उपयोगी चित्त बने, ततुनवत्व सिद्ध हो शुद्धि करती है। हरि कथा की भाँति गङ्गाजी भी तीन लोक के पुरुषों को पवित्र करती है। तात्पर्य यह है कि तीन लोकों में स्थित जीवों को पवित्र करती है, ( १ ) अथवा सात्विक आदि भेद तीन या नव भेद करके भिन्न-भिन्न पुरुषों को पवित्र करती है, ( २ ) दोनों तीरों पर स्थित, जीवों को जलमध्य में स्नानार्थ आये जीवों को एवं पानार्थ स्थित जीवों को, वैसे तीन को पवित्र करती है, एवं ब्रह्मा, महादेव और भगीरथ तीनों को पवित्र करती है। इसी प्रकार कथा भा त्रिविध दैवी जीवों को शुद्ध कर उनकी तनु को श्रीकृष्ण सेवोपयोगिनी तनु बना देती है॥ १६॥

**एवं भगवत्सम्बन्धित्वेन प्रश्नमभिनन्द्य भगवदवतारप्रयोजनज्ञानार्थं कथामारभते॥भूमिरिति।**

अब श्रीशुकाचार्यजी इस श्लोक से भगवान् से इस सम्बन्ध होने के कारण पूर्व श्लोकों में प्रश्न की प्रशंसा कर भगवान् के अवतार धारण के प्रयोजन का ज्ञान हो इसलिए कथा का प्रारम्भ करते हैं।

**कारिका—१ भक्तानां दुःखनाशाय कृष्णावतरणं मतम्। भूमिर्माता तथा चान्ये भक्ता वै त्रिविधा मताः॥ १॥**

**कारिकार्थ**—सकल शास्त्रों की यह सम्मति है कि परब्रह्म श्रीकृष्ण भगवान् का पूर्णावतार स्वरूप से पधारना केवल भक्तों के दुःख का नाश करने के लिए होता है। वे भक्त तीन प्रकार के माने गये हैं। भूमि माता, देवकीजी और अन्य भक्त ये तीन प्रकार के भक्त हैं॥ १॥

**कारिका—२ सर्वेषां महद्दुःखं नान्येन विनिवार्यते। यदा तदा हरिः कृष्णः प्रादुरासीदिति स्थितिः॥ २॥**

**कारिकार्थ**—समस्त भक्तों को जो महान दुःख था वह दूसरे साधनादि नहीं मिटा सके तब दुःख हरण करने वाले श्रीकृष्णस्वरूप भगवान् श्रीहरि स्वयं प्रकट हुए। यही प्रादुर्भाव की व्यवस्था मर्यादा है॥ २॥

**कारिका—३ ये भक्ताः शास्त्ररहिताः स्त्रीशूद्रद्विजबन्धवः। तेषामुद्धारकः कृष्णः स्त्रीणामत्र विशेषतः॥ ३॥**

कारिकार्थ—जो भक्त शास्त्रों में लिखे हुए साधनों को नहीं कर पाते इसलिये शास्त्ररहित हैं उनका तथा स्त्री, शूद्र और द्विज बन्धुओं का उद्धार करने वाले तो केवल भगवान् श्रीकृष्ण ही हैं और उन्होंने इस पूर्णपुरुषोत्तम श्रीकृष्ण अवतार में स्त्रियों का उद्धार विशेषरूप से किया है ॥ ३ ॥

कारिका—येषां निरोधकं शास्त्रं योगादिविनिरूपितम्। शेषभावस्तत्र हरेर्न कदाचिद् गमिष्यति ॥ ४ ॥

कारिकार्थ—जिन जीवों का निरोध करने वाले योगादि शास्त्र साधन हैं, उन साधनों में भी हरि साधन रूप होते हैं उनसे वह साधनपन याने गौणता कभी नष्ट नहीं होगी ॥ ४ ॥

कारिका—संसारदुःखव्यावृत्यै निरोधोऽत्र निरूप्यते। अतो निरोधो ज्ञानात्मा दुःखरूपा च संसृतिः ॥ ५ ॥

कारिकार्थ—साधन द्वारा निरोध चाहने वालों के मत में, संसार के दुःखों के नाश के लिए, निरोध कहा गया है। अहन्ता ममतात्मक संसार अविद्या के कारण उत्पन्न होता है। अतः उस अविद्या के नाशार्थ ज्ञान की आवश्यकता है, क्योंकि अज्ञान का नाश ज्ञान से ही होता है। इसलिए इस मत में 'निरोध' ज्ञानरूप है। किञ्च भक्तिमार्ग में ससार भी लीलारूप होने से सुखरूप है। इस कारण से भी इनमें वैलक्षण्य किसी एक प्रकार की अद्भुतता है इस प्रकार भिन्नता के कारण निःसाधन ही भगवान् के लिए उद्धार के विषय हैं। निःसाधन फलात्मा पुरुषोत्तम का प्राकट्य निःसाधन भक्तों के लिए ही है ॥ ५ ॥

कारिका—एवमेकं फलं प्रोक्तं द्वयं वा न विरुद्ध्यते। साङ्गस्य प्रक्रिया युक्ता ततः स्कन्धोऽपि युज्यते। ६ ॥

कारिकार्थ—इस प्रकार एक फल कहा अथवा दो फल हों तो भी कोई विरोध नहीं है। अङ्ग सहित जो क्रिया कही गई है वह योग्य ही है। इससे दशम स्कन्ध की योजना पूर्ण हो सकती है ॥ ६ ॥

कारिका—अवतारो निरोधाङ्गं, तदङ्गं दुःखमेव च। धैर्य्यार्थं सान्त्वनं प्रोक्तं भूमिमात्रोर्न चान्यथा ॥ ७ ॥

कारिकार्थ—भगवान श्री कृष्ण का अवतार होना निरोध का अङ्ग है और उस अवतार का अङ्ग दुःख ही है। पृथ्वी तथा माता को धीरज देने के लिए ही सान्त्वन-आश्वासन दिया है अन्यथा नहीं ॥ ७ ॥

कारिका—अन्ते दुःखं भक्तकृतं प्रादुर्भावाय वै हरेः। आकाशवाणी वाग्देवः सर्वमुक्त्यर्थमुद्गतः ॥ ८ ॥
अशक्तः संस्तथा चक्रे तथा नारद एव हि ॥ ८½ ॥

कारिकार्थ—भगवान् श्री कृष्ण जी का शीघ्र प्राकट्य हो इसी लिये भक्तवर नारदजी ने कंस को कहा कि व्रज में 'नन्दादिक', सब देव प्रकट हुए हैं जिन वचनों को सुनकर कंस भुलावे में पड़ गया और पुनः दुःख देने लगा तथा आकाशवाणी भी इसलिये ही हुई, उस नभोवाणी ने समझा कि मैं तो भगवान् के प्राकट्य कराने में अशक्त हूँ और सर्व की मुक्ति के लिये भगवत्प्राकट्य की आवश्यकता है। अतः मैं जब इस प्रकार कंस को कहूँगी तब वह भक्तों को दुःख देगा, जिससे भगवान् शीघ्र प्रकट होंगे ॥ ८½ ॥

कारिका—दशभिः सान्त्वनं भूमेः पञ्चत्रिंशत्तनैस्तथा ॥९॥ अष्टभिर्नारदोक्त्यैव सर्वेषां दुःखमञ्जसा ॥ ९½ ॥

कारिकार्थ—दश श्लोकों से भूमि को और पैंतीस श्लोकों से माता को आश्वासन—मनः संतोष दिया है और आठ श्लोकों में नारदजी के कहने से उपलब्ध दुःखों का कथन है ॥ ९½ ॥

इस प्रकरण में दश श्लोकों से भूमि देवता को वाणी द्वारा सान्त्वन दिया गया है, और पैंतीस श्लोकों से देवकीजो की सान्त्वना उपाय द्वारा की गई है। पश्चात् आठ श्लोकों से भगवान् के प्राकट्य का कारण बताया है। वह कारण जो सर्व का दुःख है वह कहा जायगा। अब आचार्य चरण भूमि के दश श्लोकों का पृथक् करण करते हुए विवेक बतलाते हैं कि उद्यम, १८ वें श्लोक में दर्शाया है। उस उद्यम का स्वरूप अपने दुःख का वर्णन करते हुए गौ ने दीनता दिखाई है। १९ वें श्लोक में भक्त भगवान् के पास गये थे उसका वर्णन है। तत् पश्चात् २० वें श्लोक में निवेदन पूर्वक उन्होंने भगवत्स्तुति की है, २१ वें श्लोक में भगवान् ने जो आज्ञा ब्रह्मा जी को दी थी वह आज्ञा ब्रह्माजी ने सर्व देवताओं तथा अन्य भक्तों को सुनाई। अब २२ से २५ तक इन ४ श्लोकों में भगवान् के शब्दों का भावार्थ बताया है जैसे कि उनमें २२ वें श्लोक में क्रिया देवता, यादवों में प्रकट होवे वैसी क्रिया २३ वें श्लोक में जन्म भगवान् का प्राकट्य २४ वें श्लोक में संकर्षण तथा २५ वें श्लोक में माया इन चारों के विषय का विवरण है। इसके अनन्तर उपसंहार है।

उपरोक्त वर्णन से ज्ञात होता है कि पहिले भूमि ने उद्यम ब्रह्मा के पास जाने का प्रयत्न किया। प्रभु सर्वत्र गुप्त हैं। केवल व्यापि वैकुण्ठ में साक्षात् विराजते हैं। भूमि ने सोचा कि वराहावतार में भी मेरे उद्धार के लिए ब्रह्माजी ने उपाय किया था। अब भी उनके द्वारा ही मेरे दुःख की निवृत्ति होगी। अतः मुझे ब्रह्मा जी के पास चलना चाहिए। इस विचार से वह

ब्रह्माजी के पास गई लेकिन भगवान् के पास न गयी। भूमि, वास्तविक दैत्यों की है, देवताओं 'की भूमि तो केवल इतनी है कि मनुष्य बैठकर पीछे देखे तो उसके देखने में जितनी आवे, उतनी भूमि देवताओं की है, शेष असुरों की है। अतः भूमि देवताओं के उपयोग में आने वाला छोटा गौ का स्वरूप धारण कर ब्रह्माजी के पास गई। जो गौ रूप धारण न कर यदि अपने ही विशाल रूप से जाती तो दैत्य बाधा करते। इसलिए उस बाधा के न होने के लिए गौ रूप से शीघ्र गई। अपने और दूसरों के दुःख मिटाने की तुलना में अन्य कोई कार्य आवश्यक नहीं है। अतः इस आवश्यक कार्य को पूर्ण कराने के लिए पृथ्वी ब्रह्माजी की शरण में गई। माया के उपासक सर्व दैत्य, पृथ्वी को रसातल में ले जाने के वास्ते राजाओं के रूप में जन्मे हैं। ये राजा दैत्य हैं इसका प्रमाण यह है कि ये अभिमानी तथा शास्त्रविरुद्ध आचरण करने वाले हैं। इसलिए शुकदेवजी ने इनको **'दृप्त'** विशेषण दिया हैं। असुरों का यह शास्त्र विरुद्ध आचरण एवम् अभिमान' ही सर्वत्र कहा गया है।

जिन दैत्यों का वध तो हुआ किन्तु मुक्ति नहीं हुई, वे दैत्य देवताओं में घुस गये हैं। इस प्रकार देव भी वैसे बन गये हैं। अतः उन देवों में मिले हुए दैत्यों के आवेश वाले भीष्मादिकों का निराकरण किया गया है। मूल श्लोक में **'व्याज'** शब्द देकर यह बताया है कि ये दैत्य यद्यपि राजाओं के रूप में उत्पन्न हुए हैं तो भी उनमें प्रजा पालन रूप राजधर्म तो नहीं है किन्तु प्रजा का घात करना, यह दैत्य धर्म है। अतः यह राजाओं का रूप उन दैत्यों ने छल से धारण किया है।

ये दैत्य, राजा का रूप धारण कर प्रजा को सुख देने और स्वयं सुख भोगने के लिए नहीं जन्मे हैं किन्तु प्रजा का घात करने के लिए आये हैं। इसलिए कहा गया है कि असंख्य सेना रूप में इकट्ठे हो गये हैं, जिसके भार से भूमि इतनी पीड़ित होकर दब गई है कि चारों तरफ से शीघ्र डूबती हुई दिख पड़ती है। अत्यन्त भार से इसलिए दुःखी हुई है कि जो दैत्य-पन भार को पैदा करता है, वह पाप भार डुबाने वाला है। जैसे एक ही उन्मत्त, नौका को डुबा देता है। यहाँ तो असंख्य उच्छृङ्खल सेनानियों की सेना के आक्रमण का भार पृथ्वी पर था। वह क्या नहीं कर सकता है! अतः पृथ्वी यह सोचकर ब्रह्माजी के पास गई क्योंकि पहले भी ब्रह्माजी ने उद्धार का उपाय किया था और अब भी वे ही करेंगे॥ १७॥

प्रकाशकार दशदिगन्त विजयी श्रीपुरुषोत्तमजी इस विषय को स्पष्ट समझाने के लिए श्रुति का प्रमाण देते हैं। **असुराणां वा इयमग्र आसीद्यावदासीनः पराश्यति तावद्देवानाम् इति, देवानां भूवाचनोत्तरं कियद्दास्यामीति प्रश्ने, ततः सालावृकीत्रिः परिक्रान्तिमितां याचित्वाधृतसालावृकोरूपेणेन्द्रेण सर्वस्याः परिक्रमणे। भूमेः प्रारथा वेदित्वमुक्तमिति श्रुतिः।**

**रूपान्तरेण गमनं देवानां हितकारि न भवतीति हविर्द्धानीरूपेण गतेत्याह—गौर्भूत्वेति।**

भूमि, हविर्द्धानी का रूप धारण कर ब्रह्माजी के पास गई। हविष्य के पदार्थ दूध घी आदि को देने वाली को हविर्धानी कहते हैं इसका आशय यह है कि सब पशु आदि जीवों में गौरूप ही दीनता का है। जिसका देखकर सबको दया आ जाती है। अतः इस रूप से ही देवताओं का हित होगा। दूसरे देवता के रूप से जाने में देवताओं के हित में बाधा होने की सम्भावना थी इसका वर्णन इस श्लोक में करते हैं।

**गौर्भूत्वा अन्तिके उपस्थिता**—भूमि, गौ का रूप धारण कर ब्रह्माजी के समीप उपस्थित होकर अपना दुःख विधाता को सुनाने लगी। जिस समय भूमि, गौ रूप से ब्रह्माजी के पास पहुँची। उस समय गौ के अन्तःकरण में जो दुःख था उस दुःख के ताप से उत्पन्न हुआ पसीना, अश्रुरूप से आँखों में से अविरत बहता हुआ मुख में आ रहा था।

दुःखकर किसी बात के जानने से जो अन्तःकरण में क्लेश उत्पन्न होता है उस दुःख से उत्पन्न पसीना आखों से निकल आता है। उस पसीने को 'अश्रु' कहते हैं। भूमि को भी दैत्यों के अभिप्राय का ज्ञान होने से खेद हुआ था। वाक्य वह प्रमाण माना जाता है कि जिसके भाव का अन्तःकरण के धर्म के साथ मिलन होवे, यदि वाक्य के भाव का अन्तःकरण के धर्म के साथ मिलाप न हुआ तो वाक्य प्रमाण नहीं है।

भूमि के अन्तःकरण में दैत्यों के अभिप्राय जानने से जो दुःख हुआ था वह दुःख अन्तःकारण के धर्म से मिल गया था अतः भूमि ने उस धर्म को अश्रुद्वारा प्रकट करके दिखाया। किन्तु एक को तो केवल अश्रुद्वारा भी समझाया जा सकता है किन्तु जहाँ बहुत से दुःख हों वहां अश्रुओं से ही न समझाने में आने के कारण मुख से कहने की भी आवश्यकता होती है। इसलिये गौ रूपधारी पृथ्वी अपने दुःख मुख से कहने लगी। **अधिकारित्वादविचारदशायाम्**—ब्रह्माजी सर्वज्ञ होने से बिना कहे

---

**भावार्थ**—यह पृथ्वी पहिले असुरों की थी, केवल उतना भाग देवों का था जितने को बैठकर मनुष्य पीछे देख सके। किसी समय इस पृथ्वी को देवताओं की करने के लिए इन्द्र ने कुत्ती का रूप धारण कर दैत्यों से पृथ्वी को माँगा। तब दैत्यो ने कहा कि कितनी पृथ्वी तुझे चाहिए? कुत्ती रूपधारी इन्द्र ने कहा कि मैं जितनी पृथ्वी की तीन बार में परिक्रमा कर आऊँ, उतनी पृथ्वी दीजिये। दैत्यों ने उस कुत्ती का कहना मान लिया। कुत्ती का रूप धारण करने वाला इन्द्र समग्र भूमि की प्रदक्षिणा कर आया तब से पृथ्वी देवताओं की हुई।

हुए भी दुःख को जान सकते हैं, तो फिर कहने की क्या आवश्यकता है ? इस पर कहते हैं कि यों तो ब्रह्माजी ब्रह्म रूप होने से सर्वज्ञ हैं किन्तु अब यहाँ ब्रह्माजी की अधिकारी दशा है अर्थात् अधिकारी हैं इस कारण से इस समय वे सर्वज्ञ नहीं हैं इसीलिये भूमि को अपने दुःख का मुख से वर्णन करना पड़ा जो योग्य ही है। **खिन्नेति**—'खिन्ना' शब्द से यह बताया कि भूमि को एक ढंग से दुःख नहीं था किन्तु अनेक प्रकार से दुःख था अर्थात् खेदपूर्ण अन्तःकरण वाली थी। खेद पूर्ण थी इसका प्रमाण क्या है ? वहां कहते हैं कि खेद के कारण शरीर में एक तरफ दुर्बलता आ गई है और दूसरी तरफ उसका तेज नष्ट हो गया है। यह दोनों प्रकट चिन्ह उसके दुःख के साक्षी हैं। पुत्री का दुःख जैसे पिता शीघ्र दूर कर सकता है वैसे अन्य नहीं कर सकता है, अतः भूमि ने अपने दुःख की निवृत्ति के लिये पिता के पास जाना ही उचित समझा। भूमि उस समय करुणा युक्त रोदन करती हुई ब्रह्माजी के समीप गई, इस प्रकार के रोदन का कारण यह था कि भूमि ब्रह्माजी को बताना चाहती थी कि पिताजी, मुझे आपके वियोग का वैसा कष्ट नहीं है जैसी दैत्यों के दुःख का है। आपके वियोग में इस प्रकार करुण रोदन हो नहीं सकता है यह रोदन तो दैत्यों के दुःखों के कारण मुझे आ रहा है, अतः आप पिता हो इसलिये शीघ्र मेरे दुःखनिवृत्ति का उपाय करो। इस प्रकार के रोदन का गौण कारण यह भी था कि अपने पिताजी श्रीब्रह्माजी अधिकारी हैं। उनको अधिकारवश अनेक अन्य कार्य करने पड़ते हैं इसलिये कहीं मेरे दुःख निवृत्ति के उपाय में विलम्ब न कर देवें यह सोचकर कि दूसरे काम को पहले कर लूं पुत्री का काम है पीछे ही कर लूंगा, कहीं यों न हो जाय इसलिये भी करुणक्रंदन किया गया था।

भूमि ने सोचा कि पिताजी कदाचित् कह न देवें कि मुझसे यह तुम्हारे दुःख की निवृत्ति नहीं होगी, इसलिये पिता को **'विभो'** विशेषण देकर सावधान करती है कि मुझे मालूम है कि आप सब कुछ करने में समर्थ हो अतः मैं आपकी शरण में आई हूँ।

मूल श्लोक में 'उपस्थिता' इस पद में 'उप' उपसर्ग देने का आशय बताते हैं कि 'उप' कहने से समझना चाहिये कि 'भूमि' ब्रह्माजी के अन्तःकरण में अन्तर्यामि रूप से विराजमान प्रभु भगवान् श्रीकृष्ण के पास आकर अपने दुःख सुनाती है। कारण कि भूमि भक्त है वह अपने दुःख भगवान् को ही सुनाना चाहती है। समीप होने के सिवाय तो अपने दुःख सुनाये नहीं जा सकते हैं अतः भूमि भक्तिमार्गीय ध्यान द्वारा भगवान् की समीपता प्राप्त कर अपने क्लेश भगवान् को ही सुनाती है। श्लोक में 'उप' शब्द देकर उपरोक्त आशय को सिद्ध किया है कि भीतर तो भगवान के पास प्रार्थना है और बाहर केवल ब्रह्माजी के समीप खड़ी रही इसलिये 'अन्तिके' शब्द दिया है दुःख शब्द न देकर मूल में **'व्यसन'** शब्द दिया है। उसका आशय यह है कि यह दुःख ऐसा है जिसको भगवान् श्रीकृष्ण के सिवाय कोई नहीं मिटा सकता है। अतः अपने दुःख प्रभु के पास स्पष्ट प्रकार से वर्णन करने लगी ॥ १८ ॥

**ततो ब्रह्मा दैत्यसम्बन्धित्वाद्भूमेः सहायार्थमाकरणशङ्काव्यावृत्यर्थमालोचनज्ञानेन तदुक्तार्थं निश्चित्य प्रतीकारं कृतवानित्याह—ब्रह्मेति।**

जब गो रूपवाली पृथ्वी ब्रह्माजी के सामने खड़ी होकर अपना दुःख प्रकट करने लगी तब ब्रह्माजी के हृदय में शङ्का हुई कि क्या यह अपने दुःखों को मिटाने के लिए मुझे बुला रही है ? इस शङ्का को ब्रह्माजी ने विचार पूर्वक ज्ञान से मिटाया और उस ज्ञान से गौ के वचनों का भाव समझकर उपाय करने लगे। उसका वर्णन निम्न श्लोक में करते हैं।

**ब्रह्मत्वात् तथासामर्थ्यं ज्ञानात्मकत्वात्**—ब्रह्माजी ब्रह्म हैं, इसलिए ज्ञान स्वरूप भी हैं, भूमि के वचन सुनकर श्रीब्रह्माजी के मनमें जो तर्क उत्पन्न हुए थे, उनका भूमि के वचनों से नहीं किन्तु अपने ज्ञान से समाधान कर भूमि के अन्तः-करण के भाव का निश्चय कर लिया, पुनः देवगण भूमिदेवी आदि को साथ में लेकर क्षीर सागर के तीर पर पधारे। देवताओं को साथ में इसलिए ले गये थे कि जो कुछ भगवान् आज्ञा करेंगे वह इनको वहाँ ही सुना दें। ब्रह्माजी ने अपने मनमें जब तर्कों के समाधान के लिए समालोचन किया तो उस आलोचन से उपाय तथा उसके साधनों को भी जान लिया। त्रिनयन शंकरजी को साथ ले जाने का कारण यह था कि शिवजी सरल हैं दैत्य उनके भक्त हैं, कभी उनकी भक्ति के कारण दैत्यों को कुछ और उपाय भी बता दें तो कार्य में विघ्न आ जायगा लेकिन शिवजी को यदि साथ ले चलें तब शिवजी हमारे साथ

---

( १ ) योजनाकार लालू भट्टजी इस विषय को स्पष्ट करने के लिए कहते हैं कि, भूमि के वचन सुनकर ब्रह्माजी के मन में दो प्रकार के तर्क पैदा हुए—( १ ) प्रायः श्रीभूमिदेवी भगवद्भक्ता है अतः यह केवल अपना दुःख दूर करना नहीं चाहती है लेकिन दुष्ट राजाओं के भार उतारने के लिए भगवान् का प्राकट्य चाहती है। ( २ ) अथवा दूसरी शङ्का यह भी हुई कि दैत्यों से सम्बन्ध होने के कारण भूमि को स्वार्थ बुद्धि हो गई होगी जिससे वह अपना दुःख ही मिटाना चाहती होगी। और भगवान् के प्राकट्य की आवश्यकता नहीं चाहती होगी। इन दोनों शङ्काओं पर ब्रह्माजी ने पूर्ण रीति से विचार किया, जिससे ब्रह्माजी को निश्चय हुआ कि भूमि परम भक्त है, अतः दैत्य संग होने पर भी इसमें स्वार्थ नहीं आया है इससे यह भगवान् का ही प्राकट्य चाहती है।

रहेंगे तब तो दैत्यों को दूसरा उपाय नहीं बता सकेंगे। पृथ्वी को साथ में ले जाने का कारण यह था कि भगवान् को प्रकट होने के लिए निमित्त कारण चाहिये तो उस निमित्त कारण को प्रत्यक्ष दिखाने के लिए भूमि को भी ले गये। यहाँ मूल श्लोक में महादेवजी का नाम **'त्रिनयन'** दिया है। उसका रहस्य बताते हैं कि देव, दैत्य और मनुष्य इन तीनों पर महादेवजी की दयादृष्टि रहती है। इस कारण से भी महादेवजी को साथ में ले जाना आवश्यक था। श्वेत द्वीप भगवान् का प्रिय धाम है एवम् व्यापि वैकुण्ठ का द्वार इस द्वीप के क्षीर सागर के समीप ही है। इसलिए क्षीर सागर के तीर पर गये। भूमि भगवान् की भक्त है। अतः भक्तों में आसक्त चित्त वाले भगवान् भूमि में भी आसक्त होकर ही इसका उपकार करेंगे, इसको जताने के लिए तीर पर ठहर गये ॥ १९ ॥

**तत्रापि भगवतस्तिरोभावात् स्तोत्रं कृतवानित्याह—तत्र गत्वेति।**

यदि शंका हो कि क्षीर सागर तीर जाकर स्तुति करने की क्या आवश्यकता थी? इस पर कहते हैं कि जब ब्रह्माजी वहाँ गये तब भगवान् वहाँ भी तिरोहित थे, उनका आविर्भाव कर प्रार्थना करने के लिए स्तुति की है। उसका कथन **'तत्र गत्वा'** इस श्लोक में कहते हैं।

**गमनमात्रेणैव स्तोत्रं कृतवान्**—उपरोक्त श्लोक में 'जगाम' गये यह क्रियापद है। पुनः इस श्लोक में **'गत्वा'** कहने का भाव यह है कि जाते ही बिना विलम्ब के ब्रह्माजी स्तुति करने लगे। इसलिए यहाँ **'गत्वा'** पद दिया है। ब्रह्माजी ने वहाँ जाते ही समाधि लगाकर पुरुष सूक्त से भगवान् की स्तुति की। इस प्रकार श्लोक के पदों का सम्बन्ध लगाकर अन्वय और अर्थ करना चाहिए। ब्रह्माजी ने स्वयं दुःख का सामना नहीं किया। इसका कारण बताते हैं कि भगवान् जगन्नाथ जगत् के स्वामी हैं। और उनको ही यह अधिकार है, ब्रह्माजी को नहीं है। यदि ऐसा है कि भगवान् जगत् के नाथ हैं। इसलिए उनको यह अधिकार है तो जगत् के नाथ होने से दैत्यों के भी तो नाथ हुए तो फिर केवल देवों का ही हित क्यों करते हैं? इसका उत्तर देते हुए कहते हैं कि भगवान् स्वतन्त्र रूप से क्रीडा करते हैं इसलिए भगवान् का नाम **'देवदेव'** कहा है। भगवान् कृष्ण केवल देवों से ही क्रीडा करते हैं दैत्यों से नहीं। यद्यपि भगवान् दैत्यों के भी स्वामी हैं किन्तु वह स्वामित्व मर्यादानुरूप है। इस समय दैत्य मर्यादा का भी उल्लङ्घन कर चुके हैं। अतः वे मर्यादा से भी हित करने योग्य नहीं हैं इसके सिवाय भगवान् देवों के आधिदैविक स्वरूप भी हैं। इसलिए भी भगवान् को देवों का हित करना आवश्यक है।

अब आचार्यचरण, वृषाकपि पद का तात्पर्य बताते हैं—यदि दैत्य भूमि को रसातल में ले जाय तो कोई चिन्ता नहीं है क्योंकि भगवान् स्वर्ग में देवों में क्रीड़ा कर सकते हैं और देवों का हित भी कर सकते हैं! इसलिये दैत्यों के अपकार और देवों के उपकार के लिये स्तुति कर बुलाना योग्य नहीं है। इस शङ्का को मिटाने के लिये श्लोक में भगवान् कृष्ण को **'वृषाकपि'** विशेषण दिया है। यदि भगवान् प्रकट होकर देवताओं की रक्षा न करें और दैत्यों का नाश न करें तो यह नाम निरर्थक हो जाय। क्योंकि वृषाकपि पद का अर्थ है यज्ञादिरूप धर्म के सम्पूर्ण फल का भोक्ता भगवान् है। यदि भूमि रसातल में चली जाय तो यज्ञ कैसे होंगे। यज्ञ न होने से देवों का देवत्व चला जायगा क्योंकि देवों का देवत्व यज्ञ के फल के भोग से ही है। अब आचार्यचरण पुरुष पद का तात्पर्य कहते हैं जो देखने में नहीं आता है एवं जो समीप में नहीं है। उसकी स्तुति कैसे की जाती है? इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं कि भगवान् पुरुष हैं अतः वह सदैव ब्रह्माजी के हृदय में भी विराजते हैं और भगवान् नारायण ब्रह्माजी के पिता भी हैं। पिता के नाते से ब्रह्माजी का कार्य अवश्य करेंगे। पुरुष सूक्त से स्तुति इसलिए की है कि एक तो वैदिक स्तोत्र है और दूसरे भगवान् की प्रेरणा से प्राप्त हुआ है, जिससे भगवान् को अतिप्रिय है। और पुरुषसूक्त तेजोमय है भगवान् भी तेजोमय हैं जो सूर्य के अन्तर्गत नारायण रूप से स्थित हैं वह इस उपस्थान विद्या के द्वारा स्तोत्र होने से प्रसन्न होंगे अतः अन्तर्यामिपने के धर्म को धारण करने वाले भगवान् पुरुषोत्तम का इस पुरुष सूक्त से ही उपस्थान करना योग्य है ॥ २० ॥

**ननु पुरुष एव तथा सत्यवतरिष्यतीत्य शङ्क्य तन्निराकरणपूर्वकं भगवत उत्तरं जातं स्वान्तःकरणे उपलभ्याति-सूक्ष्मत्वाद्देवानामगम्यं तान् ज्ञापितवानित्याह—गिरमिति।**

अब इस श्लोक में ब्रह्माजी भगवान का संदेश सुनाते हैं—पुरुषसूक्त में पुरुष रूप की स्तुति की है अतः पुरुष ने ही अवतार लिया होगा परंतु पुरुषोत्तम प्रकट हुए नहीं होंगे। यदि ऐसी शंका हो तब इसका समाधान भगवान् ने सूक्ष्म रूप से कहा था ब्रह्माजी ने उसको हृदय में जान लिया था वह बहुत सूक्ष्म होने के कारण देवों की समझ में नहीं आया, इसलिये ब्रह्मा आगे के श्लोक में देवों को कहते हैं।

**समाधौ भावितो भगवान्**—ब्रह्माजी ने समाधि में लोक सहित भगवान् के स्वरूप की भावना की थी। उस समय समाधि में ही उस स्थान के आकाश में जो भगवान् ने वाक्य कहे वे ब्रह्माजी ने सुने, कारण कि ब्रह्माजी का नाम वेधाः हैं।

विधाता और इस जगत् के रचने वाले तथा धारण करने वाले भी हैं इसलिये उनकी भावना सत्य स्वरूप है जिससे वह भगवद्वाणी सुनकर समझ सके, यदि वैसे ही नहीं होते तो भगवान् की आज्ञा के बिना देवों को आज्ञा कैसे करते ? इससे जाना जाता है कि वे गुण ब्रह्माजी में हैं जिनसे भगवान् की वाणी सुन सके। यदि शंका हो कि देवगण भी ब्रह्माजी के समान ही हैं उन्होंने क्यों नहीं सुनी ? तब इस शंका के समाधान में इस श्लोक में देवताओं का स्वरूप प्रकट करते हुए कहा गया है कि वे देव त्रिदश हैं। त्रिदश शब्द का अर्थ है कि उनकी मनुष्यों के समान बाल, यौवन तथा वृद्ध तीन दशाएँ होती है। ब्रह्माजी कि नहीं होती है अतः देव ब्रह्माजी के समान नहीं हैं। जब देवों की ये तीन दशाएँ होती हैं तब ही तो उनको जन्म लेने की आज्ञा करनी योग्य हुई है।

ब्रह्माजी अचानक क्षणमात्र के लिये चुप हो गए। फिर कुछ विचार करने लगे, विचार करने के अनन्तर कहने लगे। उस समय सब देवता चकित हो गये कि ब्रह्माजी यकायक चुप क्यों हो गये ? यह आशय श्लोक में जो 'च' अव्यय बताया है, उसका है। ब्रह्माजी ने अपनी ओर से कुछ नहीं कहा, इसलिये ब्रह्माजी ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि देवों। भगवान् ने जो वाणी कही है वह सुनो। वह वाणी सत्य है तथा खण्डन करने योग्य नहीं है। जैसे गौ दोहन कर, सार रूप दूध निकाला जाता है वैसे यह वाणी भी साररूप फलरूप सब का हित करने वाली है, और यह वाणी आपको सुनाने वाला मैं ब्रह्मा हूँ। मेरी वाणी अन्यथा कभी नहीं होती है। अथवा यह वाणी भगवान् के सम्बन्धवाली है मैं तो केवल सुनाने वाला हूँ, अतः यह वाणी सर्वथा सत्य है यों समझो।

भगवान् ने जिस प्रकार आज्ञा की उस प्रकार ब्रह्माजी अब देवों को सुनाते हैं। हे अमर! देवगण! प्रथम भगवदाज्ञा को श्रवण करें फिर बिना विलम्ब तदनुसार आचरण करें उसमें देरी नहीं करनी चाहिये। पहले सामग्री तैयार करने के लिये कहकर पश्चात् तदनुकूल कार्य करने को कहा। अंश से आप जन्म लो उसके करने में देरी न करें यह सब समझाकर पश्चात् जो करना है वह बतायेंगे।

शायद देवों के मनमें यह शंका होगी कि दूसरी देह धारण तो मरने के अनन्तर होती है तो क्या हम इस देवलोक और देवयोनि को छोड़कर मनुष्य योनि में जावें। इस शङ्का के समाधान के लिये, **'हे देवाः'** ! ऐसा सम्बोधन न कह कर **'अमराः'** ! ऐसा कहा कि आप अमर हो इसलिए आपकी यह देवयोनि नष्ट न होगी आपको अंशरूप से मनुष्य में प्रकट होना है इसलिए चिन्ता न करें। श्लोक में **'शृणुत'** है ऐसे क्रियापद के प्रयोग से सावधान होकर सुनने की सूचना दी गई है। मूल श्लोक में **'पुनः'** अव्यय पद इसलिए दिया है कि पूर्व त्रेता युग में भी रामावतार में रावण से डरे हुए देवों को अंशरूप से अवतार लेने की आज्ञा की थी, वैसे ही फिर इस पूर्णावतार में आपको आज्ञा दी जाती है। लेकिन आप देव लोगों ने उस आज्ञा पालने में तब विलंब किया था अब भी कहीं देरी न करदें इसलिये श्लोक में **'आशु'** अव्यय देकर सूचन किया है कि अब विलंब नहीं करना साथ ही आज्ञा का पालन करना। रामावतार में जिस प्रकार जो देव जितने अंश से आगे पीछे प्रकट हुए थे उसी प्रकार अब भी होना, यह तथा और एवं इन दोनों अव्यय कहने का आशय है। रामावतार में प्रथम दशरथजी ने अवतार नहीं लिया था जिससे पुनः आज्ञा देकर दशरथजी को अवतार धारण करवाया था जिस कारण से साठ हजार वर्ष का विलम्ब हो गया था। अब भी वैसा न हो जाय इसीलिए श्लोक में **'आशु'** माने अविलम्ब ऐसा कहा है फिर भी उसको दृढ करने के लिए और पूर्व की तरह शायद विलंब न हो जाय। अतः **'मा चिरम्'** ऐसा दो अव्यय पद देकर देरी मत करना, यह स्पष्ट पुनरावर्तन कर दृढ किया।

**ननु त्वया किमुक्तं किं वा भगवतोक्तमितिशंकां दूरीकूर्वन् पूर्वं वानरेष्ववतारे प्राप्ते खेदो भूयान् प्राप्त इति देवाशंकां च परिहरन् भगवदुक्तमाज्ञापनमाह पुरैवेति।**

पूर्व रामावतार में प्रकट होकर देवगण ने महान् कष्ट पाया था। इसलिए वे देव ब्रह्माजी को निवेदन करते हैं कि हमको आप बताइए कि आपने भगवान् को कौन सी प्रार्थना की है और उसके उत्तर में भगवान् ने क्या आपको कहा ? इस प्रकार की देवताओं की शङ्का के समाधान में ब्रह्माजी इस श्लोक को कहते हैं—

**भूमेः पीडाकथनात् पूर्वमेव भगवता**—भूमि की पीड़ा की कथा कहकर सुनने से पहिले ही भगवान् ने पृथ्वी का कष्ट निश्चित रूप से जान लिया था, कारण कि भगवान् पृथ्वी के स्वामी हैं। और पुरुष याने पति ही स्त्री को स्पर्श करता है। स्पर्श मात्र से ज्वर का पता चल जाता है। अतः हम लोगों के द्वारा उसके क्लेश को बताने की कोई आवश्यकता नहीं थी जिससे मैंने केवल पुरुष सूक्त से भगवान् की स्तुति ही की है। इसलिए मेरे, पृथ्वी के दुःख को कहने से पूर्व ही भगवान् ने स्वयं ही आज्ञा की है। ब्रह्माजी उसी आज्ञा को देवताओं को सुनाते हैं कि भगवान् श्रीकृष्णजी भी प्रकट होंगे, उससे पूर्व भगवान् के प्रकट होने के समय के आस पास आप सर्व भी यादवों में प्रकट हो जाओ। प्रकट होने में आपकी भी आवश्यकता है, कारण कि आप देवता लोग भगवान् का अंश होने के कारण सहज ही सेवक हो, जैसे हाथ पैर आदि शरीर के अवयव होते

रहेंगे तब तो दैत्यों को दूसरा उपाय नहीं बता सकेंगे। पृथ्वी को साथ में ले जाने का कारण यह था कि भगवान् को प्रकट होने के लिए निमित्त कारण चाहिये तो उस निमित्त कारण को प्रत्यक्ष दिखाने के लिए भूमि को भी ले गये। यहाँ मूल श्लोक में महादेवजी का नाम 'त्रिनयन' दिया है। उसका रहस्य बताते हैं कि देव, दैत्य और मनुष्य इन तीनों पर महादेवजी की दयादृष्टि रहती है। इस कारण से भी महादेवजी को साथ में ले जाना आवश्यक था। श्वेत द्वीप भगवान् का प्रिय धाम है एवम् व्यापि वैकुण्ठ का द्वार इस द्वीप के क्षीर सागर के समीप ही है। इसलिए क्षीर सागर के तीर पर गये। भूमि भगवान् की भक्त है। अतः भक्तों में आसक्त चित्त वाले भगवान् भूमि में भी आसक्त होकर ही उसका उपकार करेंगे, इसको जताने के लिए तीर पर ठहर गये ॥ १९ ॥

**तत्रापि भगवतस्तिरोभावात् स्तोत्रं कृतवानित्याह—तत्र गत्वेति।**

यदि शंका हो कि क्षीर सागर तीर जाकर स्तुति करने की क्या आवश्यकता थी? इस पर कहते हैं कि जब ब्रह्माजी वहाँ गये तब भगवान् वहाँ भी तिरोहित थे, उनका आविर्भाव कर प्रार्थना करने के लिए स्तुति की है। उसका कथन **'तत्र गत्वा'** इस श्लोक में कहते हैं।

**गमनमात्रेणैव स्तोत्रं कृतवान्**—उपरोक्त श्लोक में 'जगाम' गये यह क्रियापद है। पुनः इस श्लोक में **'गत्वा'** कहने का भाव यह है कि जाते ही बिना विलम्ब के ब्रह्माजी स्तुति करने लगे। इसलिए यहाँ **'गत्वा'** पद दिया है। ब्रह्माजी ने वहाँ जाते ही समाधि लगाकर पुरुष सूक्त से भगवान् की स्तुति की। इस प्रकार श्लोक के पदों का सम्बन्ध लगाकर अन्वय और अर्थ करना चाहिए। ब्रह्माजी ने स्वयं दुःख का सामना नहीं किया। इसका कारण बताते हैं कि भगवान् जगन्नाथ जगत् के स्वामी हैं। और उनको ही यह अधिकार है, ब्रह्माजी को नहीं है। यदि ऐसा है कि भगवान् जगत् के नाथ हैं। इसलिए उनको यह अधिकार है तो जगत् के नाथ होने से दैत्यों के भी तो नाथ हुए तो फिर केवल देवों का ही हित क्यों करते हैं? इसका उत्तर देते हुए कहते हैं कि भगवान् स्वतन्त्र रूप से क्रीडा करते हैं इसलिए भगवान् का नाम **'देवदेव'** कहा है। भगवान् कृष्ण केवल देवों से ही क्रीडा करते हैं दैत्यों से नहीं। यद्यपि भगवान् दैत्यों के भी स्वामी हैं किन्तु वह स्वामित्व मर्यादानुरूप है। इस समय दैत्य मर्यादा का भी उल्लङ्घन कर चुके हैं। अतः वे मर्यादा से भी हित करने योग्य नहीं हैं इसके सिवाय भगवान् देवों के आधिदैविक स्वरूप भी हैं। इसलिए भी भगवान् को देवों का हित करना आवश्यक है।

अब आचार्यचरण, वृषाकपि पद का तात्पर्य बताते हैं—यदि दैत्य भूमि को रसातल में ले जाय तो कोई चिन्ता नहीं है क्योंकि भगवान् स्वर्ग में देवों में क्रीड़ा कर सकते हैं और देवों का हित भी कर सकते हैं। इसलिये दैत्यों के अपकार और देवों के उपकार के लिये स्तुति कर बुलाना योग्य नहीं है। इस शङ्का को मिटाने के लिये श्लोक में भगवान् कृष्ण को **'वृषाकपि'** विशेषण दिया है। यदि भगवान् प्रकट होकर देवताओं की रक्षा न करें और दैत्यों का नाश न करें तो यह नाम निरर्थक हो जाय। क्योंकि वृषाकपि पद का अर्थ है यज्ञादिरूप धर्म के सम्पूर्ण फल का भोक्ता भगवान् है। यदि भूमि रसातल में चली जाय तो यज्ञ कैसे होंगे। यज्ञ न होने से देवों का देवत्व चला जायगा क्योंकि देवों का देवत्व यज्ञ के फल के भोग से ही है। अब आचार्यचरण पुरुष पद का तात्पर्य कहते हैं जो देखने में नहीं आता है एवं जो समीप में नहीं है। उसकी स्तुति कैसे की जाती है? इस शङ्का के उत्तर में कहते हैं कि भगवान् पुरुष हैं अतः वह सदैव ब्रह्माजी के हृदय में भी विराजते हैं और भगवान् नारायण ब्रह्माजी के पिता भी हैं। पिता के नाते से ब्रह्माजी का कार्य अवश्य करेंगे। पुरुष सूक्त से स्तुति इसलिए की है कि एक तो वैदिक स्तोत्र है और दूसरे भगवान् की प्रेरणा से प्राप्त हुआ है, जिससे भगवान् को अतिप्रिय है। और पुरुषसूक्त तेजोमय है भगवान् भी तेजोमय हैं जो सूर्य के अन्तर्गत नारायण रूप से स्थित हैं वह इस उपस्थान विद्या के द्वारा स्तोत्र होने से प्रसन्न होंगे अतः अन्तर्यामिपने के धर्म को धारण करने वाले भगवान् पुरुषोत्तम का इस पुरुष सूक्त से ही उपस्थान करना योग्य है ॥ २० ॥

**ननु पुरुष एव तथा सत्यवतरिष्यतीत्य शङ्क्य तन्निराकरणपूर्वकं भगवत उत्तरं जातं स्वान्तःकरणे उपलभ्याति-सूक्ष्मत्वाद्देवानामगम्यं तान् ज्ञापितवानित्याह—गिरमिति।**

अब इस श्लोक में ब्रह्माजी भगवान का संदेश सुनाते हैं—पुरुषसूक्त में पुरुष रूप की स्तुति की है अतः पुरुष ने ही अवतार लिया होगा परंतु पुरुषोत्तम प्रकट हुए नहीं होंगे। यदि ऐसी शंका हो तब इसका समाधान भगवान् ने सूक्ष्म रूप से कहा था ब्रह्माजी ने उसको हृदय में जान लिया था वह बहुत सूक्ष्म होने के कारण देवों की समझ में नहीं आया, इसलिये ब्रह्मा आगे के श्लोक में देवों को कहते हैं।

**समाधौ भावितो भगवान्**—ब्रह्माजी ने समाधि में लोक सहित भगवान् के स्वरूप की भावना की थी। उस समय समाधि में ही उस स्थान के आकाश में जो भगवान् ने वाक्य कहे वे ब्रह्माजी ने सुने, कारण कि ब्रह्माजी का नाम वेधाः है।

विधाता और इस जगत् के रचने वाले तथा धारण करने वाले भी हैं इसलिये उनकी भावना सत्य स्वरूप है जिससे वह भगवद्वाणी सुनकर समझ सके, यदि वैसे ही नहीं होते तो भगवान् की आज्ञा के बिना देवों को आज्ञा कैसे करते ? इससे जाना जाता है कि वे गुण ब्रह्माजी में हैं जिनसे भगवान् की वाणी सुन सके। यदि शंका हो कि देवगण भी ब्रह्माजी के समान ही हैं उन्होंने क्यों नहीं सुनी ? तब इस शंका के समाधान में इस श्लोक में देवताओं का स्वरूप प्रकट करते हुए कहा गया है कि वे देव त्रिदश हैं। त्रिदश शब्द का अर्थ है कि उनकी मनुष्यों के समान बाल, यौवन तथा वृद्ध तीन दशाएँ होती है। ब्रह्माजी कि नहीं होती है अतः देव ब्रह्माजी के समान नहीं हैं। जब देवों की ये तीन दशाएँ होती हैं तब ही तो उनको जन्म लेने की आज्ञा करनी योग्य हुई है।

ब्रह्माजी अचानक क्षणमात्र के लिये चुप हो गए। फिर कुछ विचार करने लगे, विचार करने के अनन्तर कहने लगे। उस समय सब देवता चकित हो गये कि ब्रह्माजी यकायक चुप क्यों हो गये ? यह आशय श्लोक में जो 'च' अव्यय बताया है, उसका है। ब्रह्माजी ने अपनी ओर से कुछ नहीं कहा, इसलिये ब्रह्माजी ने स्पष्ट शब्दों में कहा है कि देवों। भगवान् ने जो वाणी कही है वह सुनो। वह वाणी सत्य है तथा खण्डन करने योग्य नहीं है। जैसे गौ दोहन कर, सार रूप दूध निकाला जाता है वैसे यह वाणी भी साररूप फलरूप सब का हित करने वाली है, और यह वाणी आपको सुनाने वाला मैं ब्रह्मा हूँ। मेरी वाणी अन्यथा कभी नहीं होती है। अथवा यह वाणी भगवान् के सम्बन्धवाली है मैं तो केवल सुनाने वाला हूँ, अतः यह वाणी सर्वथा सत्य है यों समझो।

भगवान् ने जिस प्रकार आज्ञा की उस प्रकार ब्रह्माजी अब देवों को सुनाते हैं। हे अमर ! देवगण ! प्रथम भगवदाज्ञा को श्रवण करें फिर बिना विलम्ब तदनुसार आचरण करें उसमें देरी नहीं करनी चाहिये। पहले सामग्री तैयार करने के लिये कहकर पश्चात् तदनुकूल कार्य करने को कहा। अंश से आप जन्म लो उसके करने में देरी न करें यह सब समझाकर पश्चात् जो करना है वह बतायेंगे।

शायद देवों के मनमें यह शंका होगी कि दूसरी देह धारण तो मरने के अनन्तर होती है तो क्या हम इस देवलोक और देवयोनि को छोड़कर मनुष्य योनि में जावें। इस शङ्का के समाधान के लिये, **'हे देवाः'** ! ऐसा सम्बोधन न कह कर **'अमराः'** ! ऐसा कहा कि आप अमर हो इसलिए आपकी यह देवयोनि नष्ट न होगी आपको अंशरूप से मनुष्य में प्रकट होना है इसलिए चिन्ता न करें। श्लोक में **'शृणुत'** है ऐसे क्रियापद के प्रयोग से सावधान होकर सुनने की सूचना दी गई है। मूल श्लोक में **'पुनः'** अव्यय पद इसलिए दिया है कि पूर्व त्रेता युग में भी रामावतार में रावण से डरे हुए देवों को अंशरूप से अवतार लेने की आज्ञा की थी, वैसे ही फिर इस पूर्णावतार में आपको आज्ञा दी जाती है। लेकिन आप देव लोगों ने उस आज्ञा पालने में तब विलंब किया था अब भी कहीं देरी न करदें इसलिये श्लोक में **'आशु'** अव्यय देकर सूचन किया है कि अब विलंब नहीं करना साथ ही आज्ञा का पालन करना। रामावतार में जिस प्रकार जो देव जितने अंश से आगे पीछे प्रकट हुए थे उसी प्रकार अब भी होना, यह तथा और एवं इन दोनों अव्यय कहने का आशय है। रामावतार में प्रथम दशरथजी ने अवतार नहीं लिया था जिससे पुनः आज्ञा देकर दशरथजी को अवतार धारण करवाया था जिस कारण से साठ हजार वर्ष का विलम्ब हो गया था। अब भी वैसा न हो जाय इसीलिए श्लोक में **'आशु'** माने अविलम्ब ऐसा कहा है फिर भी उसको दृढ करने के लिए और पूर्व की तरह शायद विलंब न हो जाय। अतः **'मा चिरम्'** ऐसा दो अव्यय पद देकर देरी मत करना, यह स्पष्ट पुनरावर्तन कर दृढ किया।

**ननु त्वया किमुक्तं किं वा भगवतोक्तमितिशंकां दूरीकूर्वन् पूर्वं वानरेष्ववतारे प्राप्ते खेदो भूयान् प्राप्त इति देवाशंकां च परिहरन् भगवदुक्तमाज्ञापनमाह पुरैवेति।**

पूर्व रामावतार में प्रकट होकर देवगण ने महान् कष्ट पाया था। इसलिए वे देव ब्रह्माजी को निवेदन करते हैं कि हमको आप बताइए कि आपने भगवान् को कौन सी प्रार्थना की है और उसके उत्तर में भगवान् ने क्या आपको कहा ? इस प्रकार की देवताओं की शङ्का के समाधान में ब्रह्माजी इस श्लोक को कहते हैं—

**भूमेः पीडाकथनात् पूर्वमेव भगवता**—भूमि की पीड़ा की कथा कहकर सुनने से पहिले ही भगवान् ने पृथ्वी का कष्ट निश्चित रूप से जान लिया था, कारण कि भगवान् पृथ्वी के स्वामी हैं। और पुरुष याने पति ही स्त्री को स्पर्श करता है। स्पर्श मात्र से ज्वर का पता चल जाता है। अतः हम लोगों के द्वारा उसके क्लेश को बताने की कोई आवश्यकता नहीं थी जिससे मैंने केवल पुरुष सूक्त से भगवान् की स्तुति ही की है। इसलिए मेरे, पृथ्वी के दुःख को कहने से पूर्व ही भगवान् ने स्वयं ही आज्ञा की है। ब्रह्माजी उसी आज्ञा को देवताओं को सुनाते हैं कि भगवान् श्रीकृष्णजी भी प्रकट होंगे, उससे पूर्व भगवान् के प्रकट होने के समय के आस पास आप सर्व भी यादवों में प्रकट ही जाओ। प्रकट होने में आपकी भी आवश्यकता है, कारण कि आप देवता लोग भगवान् का अंश होने के कारण सहज ही सेवक हो, जैसे हाथ पैर आदि शरीर के अवयव होते

हैं। और स्वामी सदा हो सब जगह परिकर के साथ ही जाते हैं। अब **'यदुषूपजन्यतां'** का तात्पर्य कहते हैं कि रामावतार से इस अवतार में विलक्षणता है इसलिए कहा है कि 'यादवों में' जन्म लेना। उस अवतार में भगवान् ने मनुष्ययोनि में और आप लोगों ने बानर योनि में जन्म लिया था परन्तु अब भगवान् और आप लोग यादवों में ही प्रकट होंगे। यह ही रामावतार और इस अवतार में आपके प्राकट्य की विलक्षणता है। अङ्ग तथा सेवक पास में ही रक्खे जाते हैं। वैसे तो आप भूतल में कहीं अन्य स्थान में भी प्रकट हो तो, इसलिए पास में ही प्रकट होने के लिए स्पष्ट संकेत किया है कि जहाँ मेरा प्राकट्य होगा, वहाँ ही यादवों में आप भी प्रकट होवें। कारण कि आपसे इस प्रकार की सेवा लेनी है। इसलिए उसमें जरा भी रुकावट न पड़े। देवता रामावतार में बहुत समय तक रहने से दुःखी हुए थे। इसलिए उनकी इस शङ्का को दूर करने के लिए कहते हैं कि जब तक भगवान् यादवों में विराजेंगे तब तक आप भी भगवान् के समीप ही रहना। आप प्रभु के साथ स्थिति करोगे तब यदुकुल में पुत्र पुत्रादि रूप से भी स्थिति होगी। इसलिए मूल में **'उपजन्यताम्'** पद दिया है। यों करने से स्थिति तो स्वतः होगी ही, अतः 'स्थिति' न कहकर 'जनन' शब्द कहा है। भगवान् स्वयं कितने समय तक विराजेंगे, इस शङ्का के निवारण के लिए कहते हैं कि वे ईश्वरों के ईश्वर है। जब ईश्वर ही स्वतन्त्र होते हैं तो ईश्वरों के ईश्वर कितने समय तक रहेंगे वह कौन कह सकता है और उसका नियमन भी कौन कर सकता है ?

भगवान् ईश्वरों के ईश्वर होने से जो जो कार्य जब तक करेंगे तब तक ये देव कार्य कर सकेंगे या नहीं यह शङ्का भी इससे ही मिटा दी। यद्यपि देवता लोग ईश्वर द्वारा नियमित स्वर्गीय सुख भोगने वाले हैं तो भी हस्त पादादि के समान सेवक होने से ईश्वर की आज्ञानुसार सर्व कार्य कर सकेंगे।

**दैत्या अस्मान् मारयिष्यन्तीति न शङ्कनीयम्**—ब्रह्माजी कहते हैं हे देवों! दैत्य हमको मारेंगे, इस प्रकार की शङ्का भी आपको मन में नहीं लानी चाहिए, क्योंकि भगवान् अपनी काल शक्ति से ही भूमि का भार दूर करेंगे। भगवान् एक जगह न रहकर तब तक विचरते ही रहेंगे जब तक सब दैत्यों का नाश नहीं करेंगे। दैत्य एक स्थान पर नहीं है इसलिये भगवान् चारों ओर घूमकर जहाँ भी दैत्य होंगे वहाँ जाकर उनका नाश करेंगे। प्रभु पृथ्वी पर कब प्रकट होंगे और कब तक विचरण करेंगे, यह तो मैं भी नहीं जान सकता हूँ। तो भी भगवान् का प्राकट्य तथा उनकी लीला अलौकिक होने से गुप्त नहीं रहेगी। पृथ्वी पर जन्मा हुआ साधारण जीव लौकिक कार्य ही कर सकता है। अलौकिक कार्य तो सर्वेश्वर प्रभु ही कर सकते हैं॥ २२॥

**तथापि क्वावतरिष्यतीत्याकाङ्क्षायामाह वसुदेवगृह इति।**

यद्यपि ब्रह्माजी ने भगवान् के प्राकट्य काल का अपने लिये अज्ञान प्रकट किया, तो भी कहाँ प्रकट होंगे ? वैसी देवों की जिज्ञासा जानकर 'भगवान् जहाँ प्र ट होंगे, उस स्थान का वर्णन इस श्लोक में करते हैं—

**तस्याप्यंशावतरणव्युदासाय**—इस श्लोक में साक्षात् तथा भगवान् इन दो पदों के कहने का तात्पर्य यह है कि भगवान् वसुदेवजी के घर में अंश से, चक्रादि रूप से अथवा सत्वगुण में अपने स्वरूप को गुप्त रख कर प्रकट नहीं होंगे, किन्तु प्रत्यक्ष रूप से प्रकटेंगे। यदि यह शङ्का हो कि भगवान् तो नारदादि ऋषियों को भी कहते हैं इसलिये यहाँ भी वह शब्द गौण है ऐसे क्यों न समझा जाय ? इस शङ्का को मिटाने के लिये मूल में "पुरुष" "पर" ये दो विशेषण दिये हैं। जिनका रहस्य यह है कि यहाँ भगवान् शब्द गौण अर्थ में नहीं है किन्तु पुरुषोत्तम वाचक कहा है न कि 'अक्षर' ब्रह्म परक समझें। कारण कि "पर" और पुरुष ये दोनों ही पद "भगवान्" के विशेषण हैं। **'नारायणे तुरीयाख्ये भगवच्छब्दशब्दितः'** इस प्रमाणानुसार भगवान् शब्द तुरीयस्वरूप नारायण के लिये ही प्रसिद्ध है। और उसकी पुष्टि **परः** और **पुरुषः** इन दो विशेषणों से की गई है। गीता में जो व्यक्त ब्रह्मांड से परे अक्षर ब्रह्म का कहा गया है वह भाव रूप से कहा गया है पुरुष रूप से नहीं कहा गया है, पुरुष रूप से तो, ब्रह्माण्ड से परे पुरुषोत्तम ही है जिनको ब्रह्माजी भी नहीं देख सकते हैं। वे ही प्रकृति प्रवर्तक रूप हैं। उनका ही यहाँ वर्णन है। समग्र कहने का भावार्थ यह है कि वसुदेवजी के गृह में प्रकट स्वरूप, अक्षरातीत पूर्ण पुरुषोत्तम ही है अतः उनकी सेवा के लिये सुरस्त्रियां जो कि लक्ष्मी के साथ समुद्र से उत्पन्न हुई थी, जिनका भोग भगवान् ने नहीं किया था, वे अपना जन्म सफल करने के लिये प्रकट हो जाय। अब किस प्रकार और कहाँ प्रकट होना ? यह बताते हुए कहते हैं कि सर्व प्रकार की मनोहर सुन्दरता से अपने को विभूषित कर अपने योग्य स्थान में प्रकट होवें। अब इस श्लोक में जो तत् प्रियार्थं पद कहा है उसका हार्दिक भाव यह है कि देवता लोग स्त्रीरूप धारण न करें॥ २३॥

**भगवदवतरणात् पूर्वमेव सेवासावधानार्थं भगवच्छय्यारूपस्य शेषस्य सङ्कर्षणसहितस्यावतारमाह वासुदेवेति।**

अब इस श्लोक में, भगवान् के प्राकट्य से प्रथम ही, निज सेवा में पूर्ण व्यवस्था करने के लिए, सङ्कर्षण के साथ भगवान् के शय्या रूप शेषजी के प्रकट होने का वर्णन करते हैं।

अब आगे की कारिकाओं में यह कहते हैं कि भगवान् के प्रकट होने से पहिले, लीला के सम्पादन कार्य में यथा योग्य सावधानी हो। इसलिए, सङ्कर्षण के साथ शय्या रूप शेषजी का प्राकट्य होगा, उनके स्वरूप का स्पष्ट एवं पूर्ण परिचय आचार्य-चरण इन चार कारिकाओं में कराते हैं।

**कारिका—सात्विकेषु तु कल्पेषु यः शेते सलिले हरिः। वासुदेवः स विज्ञेयस्तस्यांशोऽनन्त उच्यते ॥ १ ॥**

**कारिकार्थ**—जो हरि सात्विक कल्पों में, जल में शयन करते हैं, वह वासुदेव कहलाते हैं, उनका अंश 'अनन्त' में है शयन का अर्थ निद्रा नहीं है लेकिन 'स्थित रहना' इतना अर्थ है ॥ १ ॥

**विवरण**—'**वसुदेवगृहे साक्षात्**' श्लोक में पुरुषोत्तम स्वरूप का वर्णन करने के अनन्तर वासुदेव कलानन्त श्लोक में 'तत्कला' इतना कहने से विषय स्पष्ट हो जाता था फिर यों न '**वासुदेवकला**' इतना दीर्घ पद तात्पर्य इस कारिका में समझाते हैं। इस कारिका में यः शब्द कहकर बताते हैं कि व्यूहों में मुख्य जो अवताराधिकारी है, वह वासुदेव है। इस वासुदेव हरि का अंश 'अनन्त' में है इससे समझना चाहिए कि जिस अंशी रूप हरि का अंश अनन्त में है। वह पुरुषोत्तम का दूसरा रूप है अर्थात् वह मूल रूप पुरुषोत्तम नहीं है। इसको समझाने के लिए मूल श्लोक में 'तत्कला' उसकी कला न कहकर 'वासुदेवकला' वासुदेव की कला अनन्त में है ऐसा कहा है। तात्पर्य यह है कि श्री बलभद्रजी में उस पुरुषोत्तम के रूपान्तर वासुदेव का अंश है। न कि '**कृष्णस्तु भगवान् स्वयं**' इस मूल स्वरूप का अंश है ॥ १ ॥

**कारिका—कलात्मा स विज्ञेयो भूभारहरणे प्रभुः। तत्र सुप्तो हरिश्चापि तदाविष्टो भविष्यति ॥ २ ॥**

**कारिकार्थ**—वह कालात्मा है, एवं भूमि के भारहरण में भी समर्थ है। शेष पर सोया हुआ हरि भी उस अनन्त में आविष्ट है।

**विवरण**—अब वासुदेव कलानन्तः श्लोक में जो '**वासुदेवकला**' और '**अनन्त**' दोनों पद साथ दिये हैं उसका तात्पर्य कि दोनों का रूप एक है तथा कार्य भी एक है इसीलिये समास कर साथ में कहे हैं और कालात्मा भी होने से उनका साथ में कहना आवश्यक था। यदि अनन्त में स्वतः सामर्थ्य है तो फिर वासुदेव के आवेश के बताने का क्या रहस्य है। इस पर समाधान है उस समय वासुदेव की कला अनन्त में प्रवेश होती है। इसके ज्ञात कराने के लिये यह उक्ति है। अनन्त रूप शेष में सङ्कर्षण का आवेश है, और सङ्कर्षण में वासुदेव की कला का आवेश है यह ही श्री बलभद्रजी का स्वरूप सर्वदा है। बलभद्रजी में तो पूर्ण मूल पुरुषोत्तम का आवेश तो कभी कभी विशेष लीला के अवसर पर होता है। और बलभद्रजी के उस स्वरूप से की हुई लीला भी मूल रूप से की हुई लीला समझनी चाहिये कारण कि अंश और अंशी का परस्पर भेद नहीं है वे एक ही है।

**कारिका—अतोऽनुशयनं विष्णोर्बलभद्रेण नात्मनः। एकवत् प्रोच्यते कृष्णो द्विवल्लोकैः प्रतीयते ॥ ३ ॥**

**कारिकार्थ**—इस कारण से बलराम में वासुदेव कला का ही आवेश है न कि श्री पुरुषोत्तम प्रभु का आवेश है। कृष्ण और बलराम एक ही कहे जाते हैं किन्तु लोक में दो की प्रतीति होती है।

**विवरण**—जी संकर्षणजी है वह तो शेषजी का आधिदैविक स्वरूप है और वह व्यूह रूप है। जब संकर्षणाविष्ट अनन्त शेषजी अवतार लेते हैं तब उस स्वरूप में सात्विक कल्प में जल में स्थिति करने वाले वासुदेव ही अपनी कला से उनमें प्रविष्ट होते हैं। अतः इससे यह नहीं समझना चाहिये कि दशम स्कन्ध का अर्थ बलदेवजी में आविष्ट वासुदेव कला की ही लीला है। ऐसी शङ्का के निवारण के लिये ही आचार्य श्री ने इस कारिका से '**न आत्मनः**' कहकर बताया है कि अनन्त में पुरुषोत्तम का आवेश न होने से वह ( वसुदेव की लीला ) दशम स्कन्ध का अर्थ ( निरोध लीला ) नहीं है। तब बलरामजी की लीला, निरोध लीला, कैसे कही जाती है ? इस शङ्का को कारिका के उत्तरार्ध से मिटाया गया है। जैसे कि उसमें कहा कि बलरामजी में वासुदेव का अंश सदैव रहता है और कृष्ण अंशी है, अंश अंशी का सदा ही अभेद है। अतः दोनों एक ही रूप है इसलिये वहां भी एकत्व का ही निरूपण है जिससे जैसे रूप एक है वैसे सर्व चरित्र भी उसी मूल स्वरूप के ही किये हुए समझने, इस प्रकार समझने से दशम स्कन्ध का अर्थ पुरुषोत्तम की निरोध लीला ही सिद्ध है। लोक में तो इस प्रकार देखने में नहीं आता है—इसको समझाकर कहते हैं, कि एक रूप होते हुए भी लोक में कृष्ण-बलराम जैसे दो प्रतीत होते हैं वैसे ही चरित्र भी पृथक् प्रतीत होते हैं, किन्तु है एक ही। जिस भाँति आनन्दमय विद्या, सद्विद्या तथा शाण्डिल्य विद्याओं में ब्रह्म के रूप भिन्न भिन्न वर्णन किये गये हैं किन्तु शास्त्रदृष्टि से वे सब एक ही ब्रह्म के रूप हैं वैसे ही यहाँ भी जुदे २ होते हुए भी वास्तव में अशांशि-भेद से उसका चरित्र एवं रूप एक ही है ॥ ३ ॥

अब इस कारिका में देवकीजी के उदर में रहे हुए एवं रोहिणीजी के उदर में रहे हुए स्वरूपों का स्वरूप बताते हैं—



**कारिका—देवक्यां शयनस्थैव सम्भवो न हरेः स्मृतः। रोहिण्यामपरस्यैति कर्षणान्नैव हीनता ॥ ४ ॥**

किया और वैष्णवांश गर्भ की रक्षा भी किया और उसकी माता उत्तरा की रक्षा की, महान् सङ्कट की अवस्था में भी इस प्रकार भक्तों के दोष विनाशपूर्वक रक्षा करने की सूचना चतुर्भुज शब्द से की गई है। अथवा वेदोक्त ज्ञान दो प्रकार का होता है एक कर्मज्ञान, और दूसरा ब्रह्मज्ञान, अथवा तो आत्मज्ञान और भगवत्स्वरूपज्ञान, उसी प्रकार से भगवद्भक्ति भी दो प्रकार की होती है, एक साधनभक्ति, और दूसरी फलभक्ति, अथवा तो सगुणभक्ति और निर्गुणभक्ति इत्यादि सर्व फलों का दान भगवान् के ही हाथ है ऐसी सूचना चतुर्भुज शब्द से होती है।

**शङ्खगदाद्युदायुधम्**—इस पद से चारों आयुधों के संकेत को आचार्यचरण बताते हैं और यह छट्ठा विशेषण है इस विशेषण से भगवान् के छट्ठे वैराग्य ऐश्वर्य की सूचना है। कारण यह है कि वैराग्य होने पर ही सर्व दुःखों की निवृत्ति होती है। उद् आयुधम् इस प्रकार का पदच्छेद होता है इसमें उद् का अर्थ होता है कि आयुधों को ऊँचे उठाना इससे देवकीजी को और भक्तों को भगवान् निर्भयता की सूचना करते हैं और दुःखों की निवृत्ति बताते हैं।

अब "शङ्खगदाद्युदायुधम्" पद से चारों आयुधों का संकेत समझाते हैं कि शंखस्तदादि शंख और तदादि पद से कमल का ग्रहण करना चाहिए क्योंकि "अपां तत्त्वं दरवरं" शंख जल तत्त्व है जल से पृथिवी उत्पन्न हुई अतः पृथिवी तत्त्व का जल आदि कारण है इसलिये जो "भुवनात्मक कमलरूप पृथिवी तत्त्व का आदि पद से ग्रहण किया जायगा। अब गदा तदादिश्च ऐसी व्युत्पत्ति से गदा और चक्र का ग्रहण हो जायेगा क्योंकि गदा प्राणात्मक वायुतत्त्व है और 'वायोरग्निः' इस श्रुति वाक्य से निश्चय होता है कि अग्नि का आदि कारण वायु है अतः आदि पद से अग्नि तत्त्व सुदर्शन चक्र का ग्रहण हो जायगा वैसे—**शंखः तदादि** इस दो पदों से शंख और कमल, एवं गदा तदादि दो पदों से गदा और चक्र का ग्रहण होता है। इस प्रकार क्रमसे शंख-पद्म-गदा-चक्र इन चारों आयुधों का संकेत शुकाचार्यजी ने सूचित किया है। भक्तों के दुःखों की निवृत्ति के लिये भगवान् ने चारों आयुधों को ऊँचा उठाये हुए रखे हैं।

**कारिकार्थ—मधुसूदनो माधवश्च त्रिवृन्नारायणस्तथा १½** वैष्णवशास्त्र में चतुर्भुज स्वरूप के आयुधों के धारण क्रम में भेद होने से 'मधुसूदन' माधव, नारायण, इत्यादि भेद बतलाये हैं, यहाँ पर प्रकटहुए स्वरूप को दक्षिण हस्तों में ऊपर शङ्ख, और नीचे पद्म, तथा वामहस्तों में ऊपर गदा और नीचे चक्र इस प्रकार से मधुसूदन माना है, साथ साथ कुछ समानता के कारण माधव और नारायण रूप भी कहा है, तथा संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध, रूपता भी है।

इसी कारिका का तात्पर्य श्रीपुरुषोत्तमजी एवं विट्ठलनाथजी आदि बतलाते हैं। उक्त आयुधों के विषय में यह शंका हो सकती है कि शङ्ख, और कमल को किस प्रकार शस्त्ररूप माना जाय क्योंकि शंख कमल से तो शत्रुवध नहीं होता, उक्त शंका के निवारणार्थ आयुध शब्द के प्रयोग का तात्पर्य समझाते हैं कि यह शङ्ख, पद्म, गदा, चक्र भगवान् के क्रमशः इन्द्रिय, देह, प्राण, अन्तःकरण हैं, इनसे ही भगवान् दैत्य वध करते रहते हैं। शङ्ख प्राणात्मक वायु से भरा जाता है उसकी ध्वनि से दैत्यों का दर्प नष्ट होता है अतः शीघ्र ही वे मारे जाते हैं, इन्द्रियों का भी पोषण शङ्ख की भाँति प्राण से ही होता है अतः शङ्ख इन्द्रिय रूप है। अब कमल का समन्वय बताते हैं कि कमल ब्रह्माण्डरूप होने से भगवान् का स्थूल शरीर ही है, उसको धारण कर सूचित करते हैं कि जैसे अधिक भार युक्त पदार्थ ऊपर गिर पड़ने से साधारण जन्तुओं को कुचल कर मार देता है उसी प्रकार ब्रह्माण्डात्मक कमल के घूमाने से इन साधारण कीट पतंग जैसे दैत्यों को भगवान् जब चाहें तब जहां चाहें वहीं पीस देता है। इस प्रकार शंख कमल की आयुध संज्ञा सर्वथा युक्त है, अब आचार्यचरण गदा और सुदर्शन तत्त्व का समन्वय दर्शाते हैं कि गदा वायु तत्त्व होने से आधिदैविक प्राण रूप है ही, और सुदर्शन चक्र तो तेज स्वरूप होने के कारण आपका अन्तःकरण है। भगवान् मोक्ष देने की इच्छा से जिसका वध करते हैं तेजःस्वरूप चक्र के द्वारा उसे तेज में ही लय प्राप्त करा देते हैं, अब प्रकारान्तर से आचार्यचरण चारों तत्त्वों का आयुध रूप से समन्वय करते हैं अथवा पञ्च महाभूतों में आकाश को छोड़कर अन्य पृथिवी आदि भूतचतुष्टय ही आपके आयुध हैं, आकाश तो निर्लेप होने के कारण आपके श्रीविग्रह के रूप में उपयोग पाता है, पृथिवी कमल है, जल शङ्ख है, तेज सुदर्शन चक्र है और वायु गदा है, आप तो आकाश की भांति निर्लेप रहते हैं भूतों से भूतों का वध होता रहता है यह अभिप्राय है। उक्त विशेषण में 'उदायुध' पद का 'उद् + आयुध' इस प्रकार पदच्छेद करने से उद् पद का 'उदक याने जल' इस अर्थ की भी प्रतीति होती है उस अर्थ के अनुसार भी व्याख्या करते हैं कि जिस प्रकार जल अपने में गिरे हुए भारी पदार्थ को अपने में ही डुबा लेता है उसी प्रकार अभिमान के भार से लदे हुए उद्दण्ड पाषण जैसे दैत्यों को भगवान् के आयुध अपने में ही मिला लेते हैं लेकिन निकाल कर अलग नहीं फेंकते अतः असुर लोग भूतों में ही लीन होते हैं भगवान् में मिलते नहीं हैं इससे मुक्ति को प्राप्त नहीं कर पाते हैं।

इस प्रकार **तमद्भुतं बालकं** श्लोक के पूर्वार्ध में षड् गुण सहित भगवान् का निरूपण किया है, अब फिर श्रीवत्सलक्ष्मं गलशोभिकौस्तुभं उत्तरार्ध में वैदिक ऐश्वर्य आदि कहे जाते हैं, अब प्रथम विशेषण श्रीवत्सलक्ष्मम् है इस विशेषण से श्रीवत्स को भगवान् का चिह्न बतला कर उनकी अक्षर ब्रह्म से प्रधानता सूचित की गई है, जिससे उनके वैदिक ऐश्वर्य का बोध होता है,

किस प्रकार से यह समन्वय होगा, इसको कहते हैं कि उक्त विशेषण में श्री, वत्स और लक्ष्म ये तीन शब्द हैं, इनमें श्री शब्द का अर्थ 'लक्ष्मी' है वह ही ब्रह्मानन्द कहलाती है, वह ब्रह्मानन्दस्वरूपा श्री 'लक्ष्मी' जिसकी 'वत्सा' 'पुत्री' है वह श्री वत्स सर्व वेद प्रतिपाद्य अक्षर ब्रह्म ही है वह ब्रह्म स्वरूप श्रीवत्स जिसका लक्ष्म 'चिह्न' है परिचय कराने वाला असाधारण धर्म है, वह परब्रह्म स्वरूप यह अद्भुत बालक है। सर्वात्मा भगवान् के 'जगत्' अक्षर ब्रह्म-काल-आदि अनेक लक्षणरूप धर्मों में 'अक्षर ब्रह्म की मुख्यता है, अतएव आपके वक्षःस्थल में 'भृगुपद' का चिह्न है। भृगु ऋषि सर्व प्रकार से ब्रह्म को धारण करने वाले थे, वे जाति से भी ब्राह्मण थे, और वेदाध्ययनपरायण थे, और अक्षर ब्रह्म के तादात्म्य का अनुभव करने वाले थे, उन्होंने जाति रूप से भी ब्रह्म का धारण किया था, वेद रूप से भी ब्रह्म का धारण किया था, और अभेद चिन्तन की प्रक्रिया से भी ब्रह्म का धारण किया था, महाराज भृगु सर्व प्रकार से ब्रह्म के धारण करने वाले महात्माजी का पद जहाँ अंकित है वह सर्वथा ही ब्रह्म का आश्रय है क्योंकि आश्रय में ही पद स्थिर होकर ठहरता है अन्यत्र मार्गादि में तो वह पद गतिशील ही बना रहता है, जब कोई किसी गन्तव्य देश को लक्ष्य कर चलता है वह जब तक वहाँ पहुँच नहीं पाता तब तक उसके पद गमनशील होते हैं ठहरते नहीं, पद तो ठहरते वहीं पर जहां उसे पहुँचना है जो उसका आश्रय है, सर्वथा ब्रह्म मय भृगु ऋषि के भगवान् ही आश्रय हैं अतः उनकी गति का पर्यवसान भगवान् में ही है वहीं पर उनका पद आश्रय प्रतिष्ठित हुआ है, आचार्यचरण का यह विश्लेषण अतिशय गहरा है पुनः पुनः चिंतन करने पर कुछ समझ में आयेगा। अब आगे आचार्यचरण की बात समझाते हैं कि इन भृगु ऋषि को ख्याति नामकी पत्नी से "श्री" नामकी कन्या उत्पन्न हुई थी अतः इन भृगु मुनि को "श्रीवत्स" कहते हैं क्योंकि श्री जिसकी वत्सा हो उसे श्रीवत्स कहा जाता है, अब इस पद में वैदिक मार्गीय ऐश्वर्य कैसे समन्वित होता है इस को बताते हैं कि ब्रह्म का लक्षण रूप से अपने परिचायक धर्म रूप से ग्रहण करना भगवान् के ऐश्वर्य का कार्य है और वह ऐश्वर्य वेदसिद्ध होने से यह वैदिक ऐश्वर्य का निरूपण हुआ है। **वीर्यं निरूपयन् कयाचिदवस्थयाऽवस्थिते ब्रह्म जीवाख्यं लक्षणान्तरेणाह गलशोभिकौस्तुभमिति** अब **"गलशोभिकौस्तुभम्"** इस विशेषण से भगवान् के वैदिक "वीर्य" गुण का निरूपण करते हुए बतलाते हैं कि ब्रह्म ही किसी अवस्था से सम्पर्क प्राप्त कर जीवपदवी को धारण करता है वह भी भगवान् का एक प्रकार का लक्षणविशेष है—

भगवान् के कण्ठ में विराजमान जो है वह सर्व जीवों का स्वरूप भूत प्रतीक है, **"चैत्यस्य तत्त्वममलमणिमस्य कण्ठे"** ऐसा उल्लेख भा० स्कं० ३ अ० २८ श्लोक २८ में कौस्तुभमणि के वर्णन में बतलाया है, भगवान् ने कौस्तुभमणि को श्रीहस्तादि में स्थान न देकर गले के श्रृङ्गार विभूषण में स्थान देने का अभिप्राय यह है कि क्रियाशक्ति की अपेक्षा ज्ञानशक्ति उत्तम होती है, इसलिए मुक्त जीवों को सरस्वती का स्थान ही उपयुक्त है। भगवान् का कण्ठप्रदेशज्ञान शक्ति स्वरूपा सरस्वती जी का आश्रय है अतः वहां मुक्तात्माओं का स्थान है। **"मुक्तोपसृप्यो भगवान्"** मुक्तजनों से प्राप्य भगवान् मुक्त जीवों को कण्ठाभरण रूप से धारण करते हैं। कौस्तुभमणि का मुख और कबन्ध के बीच में धारण करना यह सूचित करता है कि जीव दोनों प्रकार के होते हैं। कोई क्रियानिष्ठ होते हैं जिनका कर्मकाण्ड की पद्धति से ब्रह्मप्राप्ति के लिये उद्यम होता है और कुछ ज्ञाननिष्ठ होते हैं जिनका ज्ञानकाण्ड की पद्धति से ब्रह्मप्राप्ति के लिए उद्यम होता है। भगवान् की सर्वाङ्ग वर्णना श्री भा० स्कं० ३ अ० २८ में हुई है वहां कौस्तुभ का वर्णन दो बार किया है इससे भी द्विविधता स्पष्ट होती है, श्लोः सं० २६ **कण्ठञ्च कौस्तुभमणेरधिभूषणार्थम्** श्लोः सं २८ **चैत्यस्य तत्त्वममलं मणिमस्य कण्ठे**, यह दोनों श्लोकों के अंश हैं, शोभा दो प्रकार की होती है ज्ञानकृत शोभा और कर्मकृत शोभा सत्कर्माचरण से हुई शोभा कर्मकृत शाभा है, और तत्त्वचिन्तनादि से सम्पन्न हुई शोभा ज्ञानकृत शोभा है। जीव के ये दोनों ही, क्रिया और ज्ञान, धर्म हैं अतः जीवतत्त्वात्मक कौस्तुभमणि को "शोभि" शोभा सम्पन्न बतलाया है, उक्त प्रकार से भगवान् में अक्षर ब्रह्म एवं जीव ब्रह्म इन दोनों के सम्बन्ध का श्रीवत्स और कौस्तुभ रूप से निरूपण किया गया है।

**जीवस्य तथात्वहेतुभूतां भगवतः प्रदेशविशेषावरिकां पीताम्बररूपां निरूपयति**—जीवों के जीव भाव में करणीभूत माया का भगवान् के अमुक अंश को आच्छन्न करने वाली होने के कारण पीताम्बर रूप से निरूपण करते हैं, 'पीताम्बरम् भगवान् का वस्त्र पीतवर्ण है, अतः शोभा का हेतु है क्योंकि नीलवर्ण तो आपका श्रीविग्रह है, और आकाश का वर्ण भी नील है इसलिये आपको आकाशतनु कहा है कि भगवान् का शरीर आकाश है, नील वर्ण पर पीतवर्ण अधिक शोभादायक होता ही है साथ ही में एक धर्म और भी शोभा में उपयोगी है कि भगवान् का शरीर आकाश है ऐसा **"आकाशः शरीरं ब्रह्म"** आदि श्रुतियों से सिद्ध होता है।

आकाश निर्विकार है तब उसकी शोभा भी निर्विकार पदार्थ होने पर ही रह पावेगी लेकिन विकारिवस्तु के सम्बन्ध होने पर निर्विकार की भी शोभा नहीं रह पाती। भगवान् का पीताम्बर सर्वांश में निर्विकार है इस पीताम्बर में पीत और अम्बर दो अंश हैं, अम्बर शब्द आकाश वाचक होने के कारण निर्विकारिता का सूचक है। अब बात रही पीतवर्ण के विषय में

निर्विकारिता के विचार में, कि पीतवर्ण निर्विकारिता का द्योतक कैसे है तब पीतवर्ण के विषय में इस प्रकार से विचार करने पर निर्विकारिता प्रतिपादित होगी कि तामस और राजस के सम्बन्ध से पीतवर्ण सम्पन्न होता है, इसमें सात्त्विक का सम्बन्ध नहीं है। सात्त्विक अहंकार को "वैकारिको राजसश्च तामसश्चेत्यहं त्रिधा" आदि स्थल पर वैकारिक कहा है एवं रोमांच आदि सात्त्विक भावों को भी विकार माना है अतः पीतवर्ण में सात्त्विक का सम्बन्ध न होने से निर्विकारता है। यदि कहें कि पीतवर्ण स्वतन्त्र है राजस तामस के सम्बन्ध से क्यों माना जाय तो इस विषय में तो श्रुति ही प्रमाण है कि रूप तो तीन ही प्रकार का होता है लाल, शुक्ल और कृष्ण, पीतवर्ण आया कहाँ से। श्रुति में स्पष्ट उल्लेख है कि "यदग्ने रोहितं रूपं तेजसस्तद् रूपं यच्छुक्लंतदपांयत्कृष्णं तदन्नस्य" लालवर्ण तेज का है, शुक्ल वर्ण जलों का है, कृष्ण वर्ण अन्न पृथ्वी का है। अतः पीत वर्ण तामस राजस के संयोग से बनेगा और 'सात्त्विक सम्बन्धरहित' होने से निर्विकार है तो पीताम्बर से नीलवपु की निर्विकार से निर्विकार की शोभा होना सर्वथा सुसंगत है।

"प्रभां वर्णयति–सान्द्रपयोदसौभगमिति" अब सान्द्रपयोदसौभगम् विशेषण से भगवान् की 'श्री' प्रभा का वर्णन करते हैं, सान्द्र अत्यंत गाढ नील वर्ण वाले मेघ के समान आपकी सुन्दरता है, परमानन्दस्वरूप भगवान् की नीलवर्णता का निरूपण चार प्रकार से पूर्व के "निबन्ध" में किया जा चुका है, प्रथम प्रकार यह है कि जैसे नेत्र रूप वाले पदार्थ को देखते देखते आकाश में किसी वस्तु के न होने पर मेघ शून्य प्रदेश में दूर जाकर कुछ नीलासा दिखता है, उसी प्रकार ब्रह्म भी अत्यन्त गम्भीर होने के कारण नीला जैसा ही दीखता है। द्वितीय प्रकार यह है कि सत्ययुग आदि युग के अधिष्ठाता देवताओं के शुक्ल, रक्त, पीत, नील, वर्ण हैं उनके प्रतिबिम्बों की प्रतीति ब्रह्म में होती है। तृतीय प्रकार यह है कि भगवान् भूमि में प्रकट हुए हैं अतः भूमि का नीला वर्ण उनमें प्रतिफलित होता है। चतुर्थ प्रकार यह है कि शुद्ध सत्त्व का वर्ण नील है शुद्ध सत्त्वात्मक वैकुण्ठ में प्रकट हुए ब्रह्म में उस शुद्ध सत्त्व की नीलता झलकती है।

**तस्य धर्मा इदानीं निरूप्यन्ते यस्तु स्वकाले सर्वानन्ददायी**—इस प्रकार आकाश, काल, भूमि, और वैकुण्ठ इनके द्वारा चार प्रकार से नीलरूपता का प्रतिपादन किया है। इस समय तो नील मेघ की उपमा के द्वारा उसके धर्मों का निरूपण करना अभीष्ट है, जो मेघ अपने समय पर सर्व साधारण को आनन्द देता है, एवं अन्न पैदा करता है, और ताप निवारण करता है वह मेघ सान्द्र और नीलवर्ण होता है, इसी प्रकार भगवान भी पृथिवी, एवं स्वर्गलोक, धर्म, तथा भक्तों के सर्व अनिष्टों का निवारण कर सर्व अभीष्टों को सिद्ध करते हैं। भगवान् के विषय में कहा है कि "सर्वत्र पूर्णगुणकोऽपि बहूपमोऽभूत्" वह भगवान् सर्वत्र पूर्ण गुणों से सम्पन्न होते हुए भी बहुत उपमाओं को अंगीकार करते हैं। अतः प्राकृतमेघों की उपमा कोई अनुचित नहीं, अन्यथा सर्वथा अप्राकृत ब्रह्म को प्राकृत मेघों की उपमा कैसे संगत हो सकेगी, इस विशेषण से मनोहर वर्षाकालीन मेघ के समान श्याम सुन्दर स्वरूप का वर्णन कर भगवान् की कान्तिस्वरूप श्री का निरूपण किया है ॥ ९ ॥

**एवं मूलभूते ब्रह्मणि स्वयं स्थित्वा**—इस प्रकार पूर्वोक्त श्लोक में "श्री वत्सलक्ष्मम्" आदि चार विशेषणों से यह बतलाया कि भगवान् मूलभूत अक्षर ब्रह्म में विराजमान होकर, अपने अंश रूप जीवों को कृतार्थ करके, भूमिस्थित जीवों को महामोह से स्वरूप ज्ञान रहित बनाकर उनको चतुर्विध पुरुषार्थ का दान करते हैं। अब इस श्लोक में ज्ञान और वैराग्य के रूप से भगवान् के सर्व शास्त्र मय अलंकारों के अनुरूप वर्णन किया जाता है। इस वर्णन द्वारा यह सूचित करना अभीष्ट है कि भगवत्स्वरूपगत ज्ञान, एवं क्रिया यह दोनों शक्ति, विविध भांति की हैं, और ज्ञान क्रिया शक्ति के अनेक प्रकार हैं।

**महानर्हो मूल्यं यस्य तादृशवैदूर्ययुक्तं किरीटं**—बहुमूल्य वैदूर्यमणि से जटित किरीट एवं कुण्डलों की कान्ति से मिश्रित हिरण्यकेश भगवान् के सहस्रशः केश आलिङ्गित हो रहे हैं, अब इस विशेषण से यह सूचित होता है कि भगवान् के श्री मुख के दर्शन करने वाले शास्त्र तत्त्व के मर्मज्ञ जीववृन्द भगवान् के श्री मुख कमल के मकरन्द रस पान में डूबे हुए भ्रमरों की भांति भक्ति के हो जाने पर सब ओर से सुशोभित हो रहे हैं। आचार्यचरणों का यहाँ यह कहना है कि केवल पद पदार्थों के ज्ञानमात्र से शास्त्र श्रम सफल नहीं होता लेकिन श्रीकृष्ण के श्रीमुख दर्शन से भक्ति प्राप्त होने के बाद ही शास्त्रतत्त्व का मर्मज्ञान होगा इसी विषय में सुभाषित है कि "यथा खरश्चन्दनभारवाही भारस्य वेत्ता न तु चन्दनस्य ॥ तथैव विप्राः षट्शास्त्रयुक्ताः मद्भक्तिहीनाः खरवद् वहन्ति ॥ १ ॥

**तेषां वेदः सांख्ययोगौ च शोभाजनका भवन्ति**—उन जीवों की शोभा के सम्पादन में वेद, और सांख्य योगों का उपयोग है तथा वेद सांख्य योगों की प्राप्ति सर्व लोकप्रसिद्ध गुरु से ही होती है। भगवान् ने इसलिये वैदूर्यमणि को बहुमूल्य कहा है, लेकिन अमूल्य नहीं कहा। बहुमूल्य कहना वस्तु की प्राप्ति के साधन की सूचना करता है और उसके महत्व का भी सूचक है। इसका मर्म यह है कि किरीट आदि आभूषणों से सूचित वेद उपनिषद आदि शास्त्र भी, बहुमूल्यवती हरिभक्ति से या तो सद्गुरु कृपा से प्राप्त होते हैं। वेद में कर्म और ज्ञान, के प्रतिपादक दो काण्ड हैं, योग में भी साधन, और फल, भेद से दो प्रकार है, और सांख्य में भी न्यास तथा ज्ञान के भेद से दो प्रकार है, इस प्रकार षट् शास्त्रों का निरूपण होता है। यह षट् शास्त्र ही षट्

पद भ्रमर रूप जीवों के पद हैं। **परिषक्तसहस्रकुन्तलम्**—स्वरूप वर्णन में कुन्तलों की संख्या सहस्र शब्द से इसलिये प्रकट की है कि वेद, सांख्य, योग, इन तीनों के भी हजारों भेद हैं शास्त्रज्ञ भक्तों का लौकिक ज्ञान विस्मृत हो जाता है इस आशय को व्यक्त करने के लिए कुन्तलों का किरीट और कुण्डलों की कान्ति से परिषाङ्ग माने समालिंगन बतलाया है, इसका तात्पर्य यह है कि कुन्तल रूप जीव षट् शास्त्र ज्ञान जनित भक्ति भाव से सर्वाङ्ग परिपूर्ण हो जाते हैं अतः उन्हें लौकिक का अनुसन्धान नहीं रहता है। अब उद्दाम काञ्च्यंगद पद का रहस्य कहते हैं कि—इस प्रकार लोक में नाना प्रकारों को प्राप्त हुए ज्ञान के निरूपण करने के अनन्तर 'उद्दाम', इत्यादि विशेषण के द्वारा क्रिया का निरूपण करते हैं। यद्यपि कर्म अनन्त प्रकार के ही हैं फिर भी तीन प्रकार के ही बतलाये गये हैं। इसका हेतु यह है कि सर्व कर्मों का सात्त्विक, राजस, तामस, तीन रूप से ही विभाग होता है, अतः यहां पर उन कर्मों का काञ्ची–अङ्गद–कङ्कण, के रूप में निरूपण किया है, इन तीनों में करधनी काञ्ची तमोमय कर्मरूप है, अङ्गद बाजूबन्ध सत्त्वमय कर्म रूप है और कङ्कण रजोमय कर्म स्थानीय है।

कांची-अंगद-कंकण ये भगवान् के आभरण रूप त्रिविध कर्म वेदादि शास्त्रों से प्रतिपाद्य हैं, और जितने कर्म करेंगे उन कर्म मात्र के मूलभूत पूर्ववर्ती कारण हैं। वे कर्म अपने समान जातीय अनन्त सात्त्विक आदि कर्मों को भविष्य में प्रकट करते रहते हैं, इसका कारण यह है कि कर्मों का स्वभाव है कि उत्तरोत्तर अपने जैसे कर्मों को उत्पन्न करते रहना, काञ्च्यंगदकङ्कणादिभिः पद में जो आदि शब्द है वह काञ्ची, अङ्गद, और कङ्कण तीनों से सम्बन्धित है अतः तामस कर्म तामस कर्मों को, सात्त्विक कर्म सात्त्विक कर्मों को और राजस कर्म राजस कर्मों को, जन्म देते हैं यह सूचना अभीष्ट है।

**लोके काञ्ची सदामा भवति इयं तूद्दामा दामरहिता**—लोक में काञ्ची दाम रेशम के सूत्र सहित होती है परन्तु यहाँ बालमुकुन्द जी की करधनी तो उद्दाम बन्धन रहित है। वैदिक क्रिया यद्यपि स्वल्प हिंसात्मक होती है फिर भी वह भयंकर लौकिक हिंसा की तरह निन्द्य या पाप जनक नहीं और बन्धन हेतु नहीं इस अभिप्राय को 'उद्दाम' विशेषण से व्यक्त किया है। साथ ही वैदिक कृति के हिंसात्मक होने की सूचना से काञ्ची की वैराग्यरूपता भी स्पष्ट हो जाती है क्योंकि राग प्रयुक्त हिंसा ही पाप है एवं बन्धन का कारण है वैदिक हिंसा पाप नहीं क्योंकि वह शुद्ध विधि प्रयुक्त ही है अतः राग के अभाव की या वैराग्य की स्पष्टता हो ही जाती है। पीताम्बर के ऊपर काञ्ची स्थित है, वह यह सूचित कर रही है कि जो लोग भूमि में माया से व्याप्त हैं उनका ही वैसे हिंसात्मक कर्मों में अनुराग है क्योंकि भगवान् के चरण स्थानीय भूलोक पर पीताम्बर-रूपिणी माया है और उसका काञ्ची रूप वैसे कर्मों से निकट सम्बन्ध है। भगवान् में लौकिक कर्मों का सर्वथा अभाव है अतः उन लौकिक कर्मों की व्यावृत्ति करने के लिये, उनके अभाव बतलाने के लिये लौकिक सूत्र का अभाव 'उद्दाम' शब्द से सूचित किया गया है। उद्-और दाम इन दोनों शब्दों का अर्थ यह है कि जिसमें से दाम सूत्र उद् माने निकल गया है ऐसी करधनी को उद्दाम कांची कही गई है। अथवा 'उद्दाम' शब्द के अन्तर्गत 'उद्' शब्द का उत्कृष्ट अर्थ होने के कारण उस काञ्ची रूप वैदिक कर्म में अलौकिक साधनों का निरूपण 'उद्दाम' शब्द से किया है। यज्ञ में जो स्रुग् स्रुव चमस आदि यज्ञोपयोगी साधन होते हैं वे काष्ठादि के स्वरूप में नहीं होते लेकिन निबन्ध में बताये हुए सिद्धान्त के अनुसार '**तत् साधनञ्च स हरिः प्रयाजादि-स्रुगादिवत्**' वे साधन भगवद्रूप है। अङ्गद बाहुओं के मध्य में रहते हैं, यह सात्त्विक कर्मों के मूलभूत है क्योंकि '**अङ्गं द्यति खण्डति**' इस व्युत्पत्ति के अनुसार अङ्ग का देहाध्यास का खण्डन करने वाला ही अङ्गद शब्द का वाच्यार्थ है। देहाध्यास की निवृत्ति या विदेह कैवल्य की प्राप्ति में अङ्ग का, देह का अनुसन्धान न रहना स्वाभाविक है। यह देहविस्मृति की अवस्था सात्त्विक है अतः इस अवस्था का प्रयोजक कर्म भी सात्त्विक हो है। कङ्कण चंचल होने से राजस कर्म स्थानीय है, यद्यपि शास्त्रविहित कर्म रूप अङ्गद और कङ्कणों की क्रियाशक्ति रूप भगवान् को भुजाओं में स्थिति होने से उनके सात्त्विक या राजस होने में कोई स्थूल कारण नहीं दीखता परन्तु एक ही कर्म की सकाम निष्काम कर्त्ताओं के आधार पर सात्त्विकता और राजसत्ता गीता १८ श्लोक २३-२४ में कही है उस दिशा से सात्त्विक और राजस कर्ता ही कर्म के सात्त्विक और राजस इस विभाग के कारण है अतः उक्त विषय में कोइ शङ्का नहीं।

**कांच्यंगदकंकणादिभि**—पद में जो आदि शब्द है उस आदि शब्द से अंगूठी एवं बाजूबन्द के स्थान पर धारण करने योग्य अन्य आभरण तथा क्षुद्र घण्टिका नूपुर आदि का निरूपण किया है। उन सब ही धर्म मार्गीय भगवत्सम्बन्धी कर्म-रूप आभूषणों से भगवान् शोभा सम्पन्न होते हैं।

'**वेदे रामायणे चैव** पुराणे भारते तथा। **आदावन्ते तथा मध्ये हरिः सर्वत्र गीयते**' इस हरिवंश के पद्य का उद्धरण इस दृष्टि से किया गया है कि सर्व सच्छास्त्रों में भगवान् की सम्पूर्ण महिमा का ही गान किया गया है। अतः शास्त्रोक्त कर्म रूप आभरणों से भगवान् का विराजमान होना सर्वथा सङ्गत ही है। श्री लेखकार जी का हरिवंश के इस पद्य का भाव यह बतलाते हैं कि तमद्भुतम् और महार्ह वैडूर्य इन दो श्लोकों में जो द्वादश विशेषण दिये गये हैं उनका तात्पर्य यह है कि वेद में आदि ( १ ) मध्य ( २ ) अन्त में ( ३ ) रामायण में आदि ( १ ) मध्य ( २ ) अन्त में ( ३ ) पुराणों में आदि ( १ ) मध्य ( २ )

अन्त (३) में और श्री महाभारत में आदि (१) मध्य (२) अन्त में (३) बारह प्रकार से यहाँ श्री वसुदेव जी के कारागृह में प्रकटे हुए भगवान् का ही निरूपण है। उक्त श्लोक में 'वसुदेव ऐक्षत' वसुदेवजी ने उक्तस्वरूप भगवान् को देखा, ऐसा कहा गया है, शुकमुनि का ऐसा कथन एक शङ्का के निवारणार्थ हुआ है, कि प्रकट हुए भगवान् का दर्शन तो स्वतःसिद्ध है उसके कथन की फिर क्या आवश्यकता! जो स्वरूप प्रकट हुआ है उसका दर्शन होना तो सहजसिद्ध ही है। फिर आगे बैठकर 'स विस्मयोत्फुल्ल' श्लोक में 'विलोक्य' पद से दर्शन का अनुवाद आगे किया ही है ऐसी स्थिति में भगवत्स्वरूप वर्णन की क्या आवश्यकता थी कि ऐसे रूप को वसुदेवजी ने देखा। भगवान् प्रकट हुए उनको देखकर वसुदेव जी ने दान, गुणगान आदि किये इतना कथन ही काफी था, लेकिन बात यह है कि वसुदेवजी को भगत्स्वरूप का सर्वांश में यथार्थ ज्ञान हो गया है, इस रहस्य की सूचना के लिये वह कथन किया है, बात ऐसी है कि पूर्वोक्त ऐश्वर्यादि भगवद्धर्मों की लौकिकता का भी सम्भव है और अलौकिकता का भी सम्भव है, इस समय वसुदेवजी को यदि यथार्थ ज्ञान न होगा तो वह उन ऐश्वर्यादिकों को लौकिक ही मानेंगे, और यदि यथार्थ ज्ञान होगा तो हमने लौकिक वैदिक दोनों प्रकार के ऐश्वर्यादिकों का प्रतिपादक जो व्याख्यान पूर्व में कहा है उसी प्रकार का आगे भी उनको भगवल्लीलाओं में अनुभव होता रहेगा, अतः शुकदेवजी कहते हैं कि वसुदेवजी ने वैसे धर्मों के सहित भगवान् को देखा उनका लौकिक वैदिक उभयविध ऐश्वर्यादि परिपूर्ण स्वरूप उसी समय पहिचाना, वसुदेवजी का वह ज्ञान उनके किये हुए स्तोत्र में स्पष्ट हो जावेगा ॥ १० ॥

**एवं भगवन्तं दृष्ट्वा शुद्धसत्त्वात्मकः वसुदेवः**—इस प्रकार भगवान् का दर्शन कर शुद्ध सत्व गुणमय श्री वसुदेवजी ने क्रिया और ज्ञान को प्रकट किया, यह दो श्लोकों से कहते हैं, गोदान रूप क्रिया है, और गुणगान भगवत् स्वरूप के ज्ञान का बोधक है, कर्म में चार प्रकार का अधिकार और श्रद्धा अंग है।

अब आचार्यचरण कर्ता अर्थी-विद्वान्-समर्थः-शास्त्रेणापर्युदस्तः'' अभिलाषायुक्त-ज्ञानी-समर्थ और शास्त्रसंमत होना चाहिए ऐसी वेदाज्ञा का तात्पर्य कहते हैं कि कर्ता अर्थी होना चाहिये जिस निमित्त से वह कर्म करता है उस निमित्त की उसे अभिलाषा होनी चाहिये। एवं वह कर्ता विद्वान भी हो उसे निमित्त का और नैमित्तिक कर्म का ज्ञान भी हो, अन्यथा कर्म नहीं कर सकेगा। इसी तरह उसे सामर्थ्यशाली भी होना आवश्यक है, क्योंकि सामर्थ्य के विना कुछ भी नहीं किया जा सकता है। फिर उस कर्ता को शास्त्र से कर्म करने में निषेध प्राप्त न होना चाहिये इस प्रकार कर्ता के यह चार विशेषण कर्म में अधिकार रूप हैं, और यह दान रूप कर्म नैमित्तिक है। और पुत्रजन्म आदि के निमित्त से किया जाने वाला है। वसुदेवजी अर्थी है, विद्वान् है, समर्थ है, और शास्त्र से निषेध नहीं है और वसुदेवजी को भगवान् के जन्म की अपेक्षा है, इसकी सूचना उनका हर्ष ही कर रहा है, वह हर्ष भगवद् प्राकट्य के कारण के होने से असाधारण ही होता है, उस असाधारण हर्ष का अब **सविस्मयोत्फुल्लं** और **अथैनमस्तौद्** इन दो श्लोकों से कहते हैं।

**एतत्सर्वपरिज्ञाने स इति पूर्वोक्तो वसुदेवो हेतुः**—उक्त श्लोक में 'स' शब्द से पूर्वोक्त वसुदेवजी का परामर्श कर उनके दान, भगवद् गुण गान और स्वाधिकार सम्बन्धी परिज्ञान में हेतु का निर्देश किया है कि श्री वसुदेवजी ने भगवत्साक्षात्कार किया है एवं स्वयं विशुद्ध सत्त्वात्मक है, इसलिए इनके सर्वविध ज्ञान सम्पन्न होने में किसी भी प्रकार के संदेह का अवसर नहीं। इनको अलभ्य लाभ होने के कारण विस्मय हुआ, अलभ्य वस्तु का लाभ विस्मयजनक तो होता ही है साथ ही उस वस्तु की उत्कट प्राप्ति की इच्छा का भी द्योतक है जिसको प्राप्त करने की पूर्ण लालसा होने पर अपने साधन बल से प्राप्त होने की संभावना न हो, ऐसी वस्तु का लाभ होने पर वह अलभ्य लाभ कहा जाता है। अलभ्य लाभ का वह विस्मय अन्तःस्तल हृदय में प्रविष्ट होकर नयनों को विकसित प्रफुल्लित कर देता है यह विस्मय का स्वभाव है। वसुदेवजी के नेत्र विस्मय से खिल उठे, उन्होंने पूर्व में यह सुना था कि भगवान् हरि पुत्र रूप से प्रकट होंगे, इस समय तो पुत्र रूप से प्रकट हुए हरि को देख रहे हैं, इस प्रकार के दर्शन से उनका ज्ञान स्पष्ट होता है जो ज्ञान कर्माचरण के अधिकारों में एक अंग है। प्रस्तुत गोदान कर्म में भगवत्प्रादुर्भाव निमित्त है, वही अर्थ है जो अर्थ भी एक अंग है इस निमित्त के ज्ञान से वसुदेवजी का नैमित्तिक गोदान कर्मविषयक ज्ञान भी सिद्ध होता है। उनका वह ज्ञान आगे कंसवध के अनन्तर गोदान करने से स्पष्ट होगा। श्री वसुदेवजी को इसलिये तो आनकदुन्दुभि कहते हैं कि इनके जन्म समय में आनक और दुन्दुभि दो वाजित्र बजे थे, इस कारण इनका गोदानादि सत्कर्माचरण में सामर्थ्य व्यक्त होता है जो अधिकारिता में एक अंग है यदि दश सहस्र गोदान का सामर्थ्य नहीं होता तो जन्म काल में आनक दुन्दुभियों का नाद भी कैसे सम्भव था।

अब श्रीमदाचार्यचरण ''कृष्ण'' शब्द का महत्त्व और रहस्य खोलते हैं कि भगवान् कृष्ण के प्राकट्य होने पर श्रीवसुदेवजी के मनो विलास रूप जो उत्सव प्रकट हुआ उस आनंदोत्सव से सुन्दर संभ्रम और अतिशय व्यग्रता हुई कि इस मंगल उत्सव पर क्या क्या न्यौछावर न किया जाय। भगवच्छास्त्रों में एवं स्मृतिशास्त्रों में वैसे पुरुष का ही गोसहस्र दानादिकर्म में अधिकार बताया कि जिसका मन उल्लासपूर्ण हो और सम्भ्रान्त हो। वैसा उल्लासपूर्ण मन और सम्भ्रान्त मन तब ही होगा जब पुत्र

यदि सर्व शुभ लक्षणों से सम्पन्न होगा। और वैसे पुत्र के पिता को शुभ कर्म का अधिकार प्राप्त हो सकता है। अतः यहाँ कृष्ण पद का प्रयोग कर पुत्र की सर्व लक्षण सम्पत्ति सूचित की गई है। दशसहस्र गोप्रदान तो कोई बड़ी चीज नहीं है। करोड़ों गोप्रदान किया जाय तब भी कुछ नहीं दान किया। 'मुदा' हर्ष के साथ श्री वसुदेवजी ने गोदान किया, हर्ष स्नेहस्वरूप है, उसके स्वरूप में स्नेह अन्तः प्रविष्ट है, अतः भक्ति की सूचना करता है, कि भक्तिमान् वसुदेवजी ने भक्ति पूर्वक गोदान का मानस संकल्प किया। दश सहस्र गौओं का दान ब्राह्मणों को उद्देश्य कर वसुदेवजी ने किया, यद्यपि जातकर्म गोदानादि पुण्यकर्म में नैमित्तिक स्नान, करने के अनन्तर ही होता है क्योंकि वैसे सत्कर्मों का विधान है, फिर श्री वसुदेवजी ने बिना स्नान संकल्प कैसे किया इस संदेह का यह समाधान है कि 'मुदाऽऽप्लुतः' श्रीवसुदेवजी ने हर्ष नामक जल से स्नान किया है और ऐसे अर्थ को लाने के लिये **मुदा द्विजेभ्यो गवामयुतमस्पृशत्** और मुदा आप्लुतः दोनों पदों में "मुदा" अव्यय का आवर्तन करना और हर्ष से दान किया और हर्षजल से स्नान किया ऐसा अर्थ करना ॥ ११ ॥

**ननु पुत्रः संस्कर्तव्यो जातकाख्येन कर्मणा तत् कथं न कृतवान्**—ऐसी शङ्का हो सकती है कि पुत्र का संस्कार 'जातक' नामक कर्म से करना चाहिये, तब वसुदेवजी ने वैसा क्यों नहीं किया, ऐसी शङ्का को यहां अवसर नहीं, क्योंकि प्राकृत पुत्र के जन्म होने पर गर्भशुद्धि के लिए संस्कार का विधान है इस अप्राकृत बालक में संस्कार की आवश्यकता नहीं, श्रीवसुदेवजी को इस बालक की दिव्यता का ज्ञान हो चुका है, इसलिए तो स्तुति करते हैं। मानसिक गोदान रूप कर्म की समाप्ति के अनन्तर श्रीवसुदेवजी ने पुत्र रूप से प्रकट हुए पूर्ण पुरुषोत्तम की स्तुति की है। स्तुति अपनी अपेक्षा से उच्च कक्षा वाले पुरुष की की जाती है, पुत्र की स्तुति कैसे की गई, इस संशय के समाधान के लिए शुकदेवजी कहते हैं कि वसुदेवजी ने पूर्वोक्त प्रकार से इस बालक को परतत्त्व रूप पूर्ण पुरुष जानकर स्तुति की है, कभी कभी स्तुति केवल प्रशंसा करने मात्र से भी हो सकती है परन्तु यह स्तुति वैसी नहीं है, यह तो शतशः नम्रतापूर्ण स्तुति है वसुदेवजी 'नताङ्ग' होकर स्तुति करते हैं, भगवान् को नमस्कार करके स्तुति कर रहे हैं उनका अङ्ग झुक गया है।

**कृतधीः**—अब कृतधी पद का स्वारस्य बतलाते है कि जो भगवान् जैसे प्रकट हुए हैं उनको वैसा ही जानकर स्तुति करना उचित है, अन्यथा उचित नहीं। शास्त्र में कहा है कि 'अन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते' आत्मा का स्वरूप हो कुछ अन्य प्रकार से, और यदि कोई अबुध अथवा अव्यवस्थितमति व्यक्ति उसे अतिरिक्त प्रकार से समझने लग जाते तो आत्मा के स्वरूप को अन्यथा स्वरूप समझाने वाले उस आत्मापहारीने कौन सा पाप नहीं किया!' इसलिये आत्मा का यथार्थ ज्ञान समझना चाहिए। श्रीवसुदेवजी ने तो कृतधीः स्थितप्रज्ञ होने के कारण भगवत्स्वरूप को यथार्थ जाना है यह ज्ञान यद्यपि पूर्व में वसुदेवजी को नहीं था कि पुरुषोत्तम का प्राकट्य होगा परन्तु भगवान् ने अपने श्री हस्तादि अवयवों का दर्शन कराकर उनकी उस प्रकार की बुद्धि बनादी जिससे वह समझ गये कि यह पूर्ण पुरुषोत्तम हैं। कभी कभी नम्रता पूर्वक स्तुति भी समान स्तर के लोग परस्पर किया करते हैं परन्तु यहाँ वैसी बात नहीं है इसलिए, वसुदेवजी को कृताञ्जलिः कहा है कि वह अंजलिबद्ध बनकर स्तुति करते हैं क्योंकि महान् पुरुष की ही हाथ जोड़ कर स्तुति की जाती है, समान कक्षा वाले की नहीं की जाती। स्तुति मन वाणी और काया से होनी चाहिये, हाथों का जोड़ना काया की स्थिति का सूचक है कि स्तुति करने में काया का विनियोग हुआ, और 'कृतधी' शब्द से मन का विनियोग हुआ है, और वाणी का विनियोग तो स्तुति में स्पष्ट ही है क्योंकि स्तवन-कथन वचन द्वारा ही हो पाता है।

**गतभीः प्रभाववित्**—भगवद्गुणानुवाद उच्च स्वर से किया जाता है ऐसा करने पर जागरूक जग जायेंगे ऐसी शङ्का के निवारणार्थ 'गतभीः' विशेषण का प्रयोग किया है कि वसुदेवजी को कंस का भय नहीं था, क्योंकि वह 'प्रभावविद्' थे, भगवत्प्रभाव को उन्होंने जान लिया था कि यह काल आदि के भी नियामक हैं। यदि कोई कहे कि भगवान् का सामर्थ्य होते हुए भी उसे प्रकट न करें अथवा शालग्राम शिला आदि की भाँति सामर्थ्य के रहते हुए भी अतिक्रम करने वाले को परोक्ष रूप से ही दण्ड देते हैं। प्रत्यक्ष रूप से कोई दण्ड नहीं देते केवल शिलावत् मूक ही रहे तब तो विपरीत हो जाने का सम्भव है, इस शङ्का को निवृत्त करते हैं कि **स्वरोचिषा विरोचयन्तम्** भगवान् का सामर्थ्य तो प्रकट तेजःपुञ्ज से प्रत्यक्ष ही प्रतीत हो रहा है अपनी दिव्य कान्ति से जन्म स्थान को इस प्रकार प्रकाशित कर रहे हैं जैसे करोड़ों मणियों से गृह प्रकाशित होता है। भारत! यह सम्बोधन परीक्षित के विश्वास के लिये प्रयुक्त हुआ है कि हे राजन् तुम भगवद्भक्त राजर्षि भरत के वंश में प्रकट हुए हो अतः तुम्हारा इस प्रकार के भगवत्प्रभाव पर पूर्ण विश्वास होना तो अनिवार्य है ॥ १२ ॥

### गोस्वामिश्रीगिरिधरलालकृता बालप्रबोधिनी

एवं भगवतः प्रादुर्भावं निरूप्य प्रादुर्भूतं तं वर्णयति—तमिति द्वाभ्याम्। तं पुरुषोत्तमत्वेन शास्त्रे प्रसिद्धं, अद्भुतं सर्वाश्चर्यरूपं, बालकं वसुदेव ऐक्षत अपश्यदित्यन्वयः। अम्बुजे इव ईक्षणे नेत्रे यस्य तम्। चत्वारो भुजा यस्य तम्। शङ्खगदादीन्युद्यतानि उद्धृतानि येन तम्। आदिशब्देन चक्रपद्मयोः सङ्ग्रहः। 'विष्णोर्मुखोत्थानिलपूरितस्य यस्य ध्वनिर्दानवदर्पहन्ता'

इति वाक्यात् शङ्खस्याप्यायुधत्वम्। कमलं तु क्रीडनकम्। श्रीवत्सं लक्ष्म चिह्नं वक्षसि रोमावर्तविशेषो यस्य तम्। गलेन शोभतेऽसौ गलशोभी स कौस्तुभो यस्य तम्। पीते अम्बरे यस्य तम्। सान्द्रो हि स्निग्धो यो नीलपयोदो मेघस्तद्वत् सौभगं सौन्दर्यं वर्णो यस्य ॥ ९ ॥ महार्हमसमूल्यं यद्वैदूर्यम्, तन्मयानि यानि किरीटकुण्डलानि, तेषां त्विषा प्रभया परिष्वक्तानि अनुविद्धानि सहस्रमपरिमितानि कुन्तलानि केशा यस्य तम्। उद्दामैरत्युत्कृष्टैः काञ्च्यादिभिर्विरोचमानमतिशयेन शोभमानम्। तत्र काञ्ची कटिसूत्रम्, अङ्गदानि बाहुभूषणानि, कङ्कणानि करभूषणानि, आदिपदेन भूषणान्तराणि सर्वाणि सङ्गृहीतानि ॥ १० ॥ स आनकदुन्दुभिर्वसुदेवस्तदा हरिं सुतं विलोक्य विस्मयेनाश्चर्येण उत्फुल्ले विकसिते विलोचने यस्य सः। कृष्णावतारनिमित्तः कर्तव्यो य उत्सवस्तत्र सम्भ्रमस्त्वरा यस्य सः। मुदा हर्षेण आप्लुतः व्याप्तः सन् द्विजेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो गवामयुतं दशसहस्रमस्पृशत्, कंसनिगृहीतत्त्वेन तदा दानस्याशक्यत्वात् मनसा दानं सङ्कल्पितवानित्यर्थः ॥ ११ ॥ अथ गोदानसङ्कल्पानन्तरं नताङ्गः कृतदण्डवत्प्रणामः ततश्चोत्थाय कृताञ्जलिः सन्नेनमस्तौदित्यन्वयः। ननु पुत्रे जाते जातकर्मादिसंस्कारः कर्तव्यो, न तु तत्स्तुतिरित्याशङ्क्याह—परं पुरुषमवधार्य निश्चित्येति। नहि तत्र परमेश्वरत्वनिश्चये प्राकृतवत् संस्कार उचित इत्याशयः। तथाऽवधारणे हेतुमाह—स्वप्रकाशेन सूतिकागृहं विरोचयन्तमिति। एवं प्रकाशकत्वेऽपि कलुषितान्तःकरणस्यैव निश्चयो न सम्भवतीत्याशङ्क्याह कृतधीरिति। भगवद्भक्त्या निर्मलीकृतबुद्धिरित्यर्थः। ननु कंसभयव्याकुलस्य कथं स्तुतिकरणं सम्भवतीत्याशङ्क्याह—गतभीरिति। गता निवृत्ता भीर्भयं यस्य सः। तत्र हेतुमाह—प्रभावविदिति। स्वभक्तप्रतिपक्षिदुष्टविनाशकरूपभगवत्प्रभावं वेत्तीति तथा ॥ १२ ॥

### अन्वितार्थप्रकाशिका

तमद्भुतमिति द्वयम् ॥ अम्बुजेक्षणं चतुर्भुजं शङ्खो गदा अरि चक्रम् एतदादीन्युद्यतानि उत्कृष्टानि वा आयुधान्यस्य श्रीवत्सं वक्षसि रोमावर्त्तरूपं लक्ष्म चिह्नं यस्य। अदन्तमार्षम्। गले गलेन वा शोभते तादृक् कौस्तुभो यस्य पीताम्बरं सान्द्रो य पयोदो मेघस्तस्येव सौन्दर्यं यस्य महार्हाण्युत्कृष्टानि वैदूर्याणि नीलपीतरक्तच्छविरत्नविशेषा यत्र तादृक् यत्किरीटं मुकुटं त्रिकोणपत्रावलिरूपमिति च चक्रवर्ती। तच्च कुण्डले च तेषां त्विषा प्रभया परिष्वक्तानि अनुविद्धानि सहस्रमपरिमितानि कुन्तलानि केशा यस्य तम्। त्विषेत्याबन्तं वा। उपरि किरीटत्विषा परिष्वङ्गः उद्दामैरत्युत्कृष्टैः कांच्यादिभिर्विरोचमानमतिशयेन शोभमानम् तत्र काञ्ची कटिसूत्रम् अङ्गदानि बाहुभूषणानि कङ्कणानि करभूषणानि आदिपदेन भूषणान्तराणि सर्वाणि संगृहीतानि तम् अद्भुतं बालकं वसुदेव ऐक्षत ॥ ९-१० ॥ स इति ॥ आनकदुन्दुभिर्वसुदेवस्तदा हरिं सुतं विलोक्य विस्मयेनाश्चर्येण अहो अविद्यया बद्धस्य बहिः कंसेन च बद्धस्य च गृहे सर्वबन्धनमोचको विष्णुरवतीर्णः। सर्वव्यापकोऽपि गर्भादजनिष्टेत्यादिरूपेण उत्फुल्ले विकसिते विलोचने यस्य सः कृष्णावतारनिमित्तः कर्त्तव्यो य उत्सवस्तत्र संभ्रमस्त्वरा यस्य सः मुदा हर्षेण आप्लुतः व्याप्तः सन् हर्षजलेनैव स्नात इति वा द्विजेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो गवामयुतं दशसहस्रमस्पृशत्। कंसनिगृहीतत्त्वेन तदा दानस्याशक्यत्वात् मनसा दानं संकल्पितवानित्यर्थः ॥ ११ ॥ अथेति ॥ हे भारत स्वस्य रोचिषा प्रकाशेन सूतिकागृहं विरोचयन्तम् एनं बालं परं पुरुषं भगवन्तम् अवधार्य निश्चित्य प्रभाववित् भगवत्प्रभाववेदी अत एव गता कंसजा भीर्भयं यस्य सः कृतधीः शुद्धबुद्धिः वसुदेवः नताङ्गः कृतदण्डवत्प्रणामः ततश्चोत्थाय कृताञ्जलिः सन् अस्तौत् ॥ १२ ॥

### भगवत्प्रसादाचार्यविरचिता भक्तमनोरञ्जनी

तमिति। महार्हेति च। वसुदेवः, तमवतीर्णं भगवन्तं, ऐक्षतापश्यदिति द्वयोरेकसंबन्धः। तं कथंभूतं, अद्भुतमदृष्टपूर्वत्वादाश्चर्यविषयं, बालकं बालमूर्त्तिं, अम्बुजे कमले इव ईक्षणे नेत्रे यस्य तं, चत्वारो भुजा यस्य तं, शङ्खः पाञ्चजन्यश्च गदा कौमोदकी च अराणि सन्त्यस्येत्यरि चक्रं च उदमुदकमायुर्जीवनमस्येत्युदायुः पद्मं च तानि धत्तेऽसौ शङ्खगदार्युदायुधस्तम् 'अरं शीघ्रे च चक्राङ्गे' इति मेदिनी। बाष्पोदबिन्दूनिति रसमञ्जर्याम्। 'विभ्व्यस्तवामृतकथोदवहा' इत्येकादशस्य षष्ठेऽध्याये एकोनविंशश्लोकटीकायामुदमुदकं वहन्तीति श्रीधरस्वामिनः 'को नाम तत् प्रतिकरोति विनोदपात्रम्' इत्यादावुदशब्द उदकार्थः। 'विद्यादायुं तथाऽऽयुषा। आयुरप्यायुषा सह' इति च द्विरूपकोषः। केचित्तु शङ्खगदाद्युदायुधमिति पठन्ति। पठन्ति। तत्त्वे शङ्खगदे आदी येषां तानि शङ्खगदादीनि उद्युतानि आयुधानि यस्य तं, श्रीवत्सो लक्ष्म चिह्नं यस्य तं, आर्षत्वाट्टिलोपः। यद्वा। श्रीवत्स एव लक्ष्म तदस्यास्तीति तं, आर्षत्वान्मत्वर्थीयेऽचि 'नस्तद्धित' इति टिलोपः। श्रीवत्सलाञ्छनमित्यर्थः। श्रियां लक्ष्म्यां वत्सला सापत्न्यदोषनिवृत्त्या अनुकूला क्ष्मा मूर्त्तिर्यस्येत्यन्ये। गले कण्ठे शोभी शोभावान् कौस्तुभो यस्य तं, पीतं पीतवर्णमम्बरमधोंऽशुकं यस्य तं, सान्द्रपयोदस्य जलपूर्णमेघस्येव सौभगं कान्तिविशेषो यस्य तम् ॥ ९ ॥ महार्हाण्यनर्घ्याणि वैदूर्यादीनि रत्नानि यस्मिंस्तस्य किरीटस्य कुण्डलयोश्च समाहारस्य या त्विट् कान्तिस्तया आ समन्तात् परिष्वक्ता अनुविद्धा सहस्रं कुन्तला यस्य तं, उद्दामा श्लाध्यतमा ये काञ्च्यङ्गदकङ्कणादयस्तैः, विरोचमानो विशेषेण शोभमानस्तं, तत्र काञ्ची कटिमेखला, अङ्गदे केयूरे, कङ्कणानि हस्तकटकानि, आदिशब्देन हंसकशृङ्खलकादेर्ग्रहणम् ॥१०॥ स विस्मय इति। सः आनकदुन्दुभिः वसुदेवः, हरिं स्वशरणगतार्त्यादिहरं श्रीपुरुषोत्तमं, सुतं पुत्रभावं प्राप्तं, विलोक्य, तदा, विस्मयेनाश्चर्येण उत्फुल्ले विकसिते विलोचने यस्य सः, कृष्णावतारः साक्षाच्छ्रीपुरुषोत्तमप्रादुर्भावस्तस्माद्य उत्सवस्तस्मात् संभ्रमश्चित्तसंवेगो यस्य तथाभूतः, तथा आप्लुतः स्नातः

संभ्र, मुदाऽत्यानन्देन, द्विजेभ्यो ब्राह्मणेभ्यः, गवां धेनूनां, अयुतम् अस्पृशत् । दशसहस्रगोदानसंकल्पं मनसा कृतवानित्यर्थः ॥११॥ अथेति । अथानन्तरम् , हे भारत, वसुदेवः, स्वरोचिषा स्वकान्त्या, सूतिकागृहं विरोचयन्तम् एनं प्रादुर्भावं प्राप्तं, पुरुषं, परं परम-पूरुषम्, अवधार्य निश्चित्य, नताङ्गः विनयेनावनताङ्गः, कृतधीः शुद्धबुद्धिः, कृताञ्जलिः विहितकरसंपुटः, गता भीः कंसाद्भयं यस्य सः, प्रभाववित् भगवन्महिमाभिज्ञः, एवंभूतः सन् , अस्तौत् तुष्टाव ॥ १२ ॥

### श्रीहरिसूरिविरचितं श्रीभक्तिरसायनम्

भगवति विधियोगादागतेऽध्यक्षभावं हितमति रतितोषादक्षजातं तदैव ।
विगतविविधभावो योजयेद् ब्रह्मभूते किमिति स वसुदेवोऽबोधयद्गोप्रदानात् ॥ ९८ ॥
सितोल्लसितसद्गुणं दरगदारि-पद्मोल्लसत्करं स्वपदसेवकावन-समुल्लसन्मानसम् ।
पयोमुगसितप्रभं कनकवर्ण-चीनाम्बरं वराभयदयाकरं वरमिदं प्रपद्ये महः ॥ ९९ ॥
किं वर्णयामि भगवंस्तव रूपमेतद् भक्तैकहेतुकमनन्तसुख-प्रबोधम् ।
तत्सर्वभावविहिता प्रणतिर्ममेयं त्वद्ध्यान-पूजन-नुतिप्रसृतार्थदाऽस्तु ॥ १०० ॥
किं ते वदामि भगवन् वरदानजातिमद्यापि नापि किल यद्धितमिन्द्रमुख्यैः ।
त्वज्जन्मना व्यरचि तद्धितदानमद्य नाम्नेऽपि मे किमुत मे परमेशवाच्यम् ॥ १०१ ॥
निराकाराऽपि साकारा मूर्तिस्तव मयेक्षिता । प्रभो किं चित्रमत्रैषा कारा राकात्वमागता ॥ १०२ ॥
मोदं दत्स्व विभो यदत्र सततं कौमोदकीमत्करो ब्रूषे देहि सुसम्पदं च यदयं पद्माश्रितस्ते करः ।
शत्रून् भञ्जय भञ्जयाऽश्वरिदरप्रोद्यत्करः सेवकांस्तन्नः पालय विश्वतात सदयेत्याम्नातनामासि यत् ॥१०३॥

### कृष्णप्रिया

वह प्रकट पुरुषोत्तम अद्भुत है; बालक है; कमल तुल्य नेत्र है चार भुजाओं से युक्त है; उन भुजाओं में शङ्ख कमल गदा चक्र चार आयुध उठे हुवे हैं वक्षःस्थल में श्रीवत्स का चिह्न है; कण्ठ में कौस्तुभ मणि विराजमान है, पीताम्बर धारण किये हैं; नील गाढ़ स्निग्ध मेघ के समान अत्यन्त सुन्दर है ॥ ९ ॥ उत्तममूल्य वाले नीलपीतरक्त कान्तिवाले वैदूर्य मणि से जटित किरीट और कुण्डलों की कान्ति से चारों और स्फुरायमान हिरण्यकेश केश वृन्दवाला, कटिप्रदेश पर सूत्र के बन्धन से रहित करधनी-बाजूबन्द-कंकण आदि आभूषणों को छबि को अधिक ठहराने वाला दिव्य स्वरूप वेदप्रसिद्ध वह बालक का श्री वसुदेवजी ने दर्शन किया ॥ १० ॥ जब प्रभु का प्राकट्य हुआ तब श्रीहरि भगवान को पुत्र रूप में हरि को देखकर वसुदेवजी के नयन विस्मय से विकसित हो गये, और श्रीकृष्ण का अवतार होने के कारण उल्लास और आनन्द के अतिरेक से संभ्रान्त होकर प्रसन्नता जल से स्नान कर ब्राह्मणों को दश सहस्र गोप्रदान का मानस संकल्प किया ॥ ११ ॥ भारत ! राजन् परीक्षित् ! श्री वसुदेवजी ने मानस संकल्प से गोप्रदान किया, फिर अपनी दिव्य कान्ति से प्रसूति गृह को विशेष प्रमाण में प्रकाशित करने वाले चतुर्भुज इस अद्भुत बालक को यह ही पूर्णपुरुषोत्तम है ऐसा निश्चय कर, प्रभु के सामर्थ्य को जानने वाले श्री वसुदेवजी निर्भय होकर साष्टाङ्ग दण्डवत् करते हुए अञ्जलि जोड़कर स्तुति करने लगे ॥ १२ ॥

### श्री [1]वसुदेव उवाच

**विदितोऽसि भवान् साक्षात् पुरुषः प्रकृतेः परः । केवलानुभवानन्दस्वरूपः सर्वबुद्धिदृक् ॥ १३ ॥**
**स एव स्वप्रकृत्येदं सृष्ट्वाग्रे त्रिगुणात्मकम् । तदनु त्वं ह्यप्रविष्टः प्रविष्ट इव भाव्यसे ॥ १४ ॥**
**यथेमेऽविकृता भावास्तथा ते विकृतैः सह । नानावीर्याः पृथग्भूता विराजं जनयन्ति हि[2] ॥ १५ ॥**
**सन्निपत्य समुत्पाद्य दृश्यन्तेऽनुगता इव । प्रागेव विद्यमानत्वान्न तेषामिह सम्भवः ॥ १६ ॥**

### फर्दमक्षमा

अन्वयः—भवान् प्रकृतेः परः पुरुषः केवलानुभवानन्दस्वरूपः सर्वबुद्धिदृक् साक्षात् विदितः असि ॥ १३ ॥ सः एव त्वम् अग्रे स्वप्रकृत्या त्रिगुणात्मकम् इदं सृष्ट्वा तदनु अप्रविष्टः अपि प्रविष्टः इव भाव्यसे ॥ १४ ॥ यथा इमे अविकृताः भावाः तथा ते पृथग्भूताः नानावीर्याः विकृतैः सह सन्निपत्य विराजं जनयन्ति ( एवं ) समुत्पाद्य अनुगताः इव दृश्यन्ते प्राग् एव विद्यमानत्वात् तेषाम् इह सम्भवः न ॥ १५–१६ ॥

१. वसुदेव उवाच–श्रीधर. वंशी. गिरि. मक्त. ; प्राचीनप्रत्यां वसुदेव उवाच पाठो न दृश्यते । २. जनयन्ति च–इति कस्यचित् शयनं तव–विज. ।

## श्रीधरस्वामिविरचिता भावार्थदीपिका

वसुदेवः प्रथमं पुत्रबुद्ध्या पश्यंस्तां परित्यज्याऽऽह । विदितोऽसीति । कथं विदितोऽस्मि । भवान्प्रकृतेः परः पुरुष इति । ननु किमाश्चर्यं पुरुषस्य प्रकृतेरन्यत्वादेवेत्यत आह । साक्षादिति । प्रत्यक्षत इत्यर्थः । नन्वक्षिसन्निकृष्ट प्रत्यक्षतः उपलभ्यते किं चित्र-मित्यत आह । केवलेति । केवलश्चासावनुभवश्च स चासावानंदश्च तदेव स्वरूपं यस्य सः । किं च सर्वबुद्धिदृक् न ह्येवंभूता दृश्यो भवतीत्यर्थः ॥ १३ ॥ ननु देवकीजठरे प्रविष्टस्य किमियमतिस्तुतिः क्रियतेऽत आह । स एवेति । स एव उक्तस्वरूप एव त्वमसि न देवकीजठरे प्रविष्ट इत्यर्थः । ननु विश्वं सृष्ट्वा तदनु प्रविष्टस्य किमेतद्वहुत आह । स्वप्रकृत्येति । स्वमायया सृष्ट्वा तदनु त्वमप्रविष्ट एवेति । ननु तर्हि कथं श्रुत्याच्यते "तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्" इत्यत आह । प्रविष्ट इवेति । भाव्यसे निरूप्यसे प्रत्यक्षतो वा सद्रूपेण वा प्रविष्ट इव लक्ष्यसे ॥ १४ ॥ अत्र दृष्टांतः । यथेति । इमेऽविकृता भावा महादादयो यथा तथेति । दृष्टांतं विवृणोति । ते विकृतैरिति । ते महदादयः विकृतैः षोडशविकारैः सह संनिपत्य विराजं ब्रह्मांडं जनयंति । संनिपतने हेतुः । यतः पृथग्भूताः संतो नानावीर्या विशिष्टकार्यसमर्था भवन्तीत्यर्थः ॥ १५ ॥ अतः संनिपत्येति । एवं समुत्पाद्यानुगताः प्रविष्टा इव दृश्यंते न पुनः प्रविष्टाः । कुतः । उत्पत्तेः प्रागेव कारणतया विद्यमानत्वान्न तेषामिह सृष्टे कार्ये पश्चात्संभवः प्रवेश इति ॥ १६ ॥

## श्रीवंशीधरकृतो भावार्थदीपिकाप्रकाशः

तां पुत्रबुद्धिम् अक्षिसन्निकृष्टं नेत्रगोचरम् । यद्वा—विदितोऽस्यय मयोपलब्धोसीत्याह—यः प्रकृते परस्तद्द्रष्टा पुरुषः स भवान् यथा यः केवलानुभवानंदस्वरूपः परब्रह्माख्यो निर्विशेष आत्मा सोऽपि भवान्यश्च सर्वबुद्धिदृक् सर्वांतर्यामी परमात्मा सोऽपि भवानिति तत्तद्रूपकत्वात्स्वयं भगवत्त्वेन ज्ञातोऽसि तत्रापि साक्षाद्विदितोऽसि चक्षुषा दृष्टोसीत्यहो मे भाग्यमहिमेति भाव इति तोषिण्याम् । इत्यर्थ इति । नहि द्रष्टा दृश्यतां यातीति भावः । केवलो द्वितीयोऽनुभवो ज्ञानं आनन्दसुखं कथमेतादृश-स्तत्राह—किंचेति ॥ १३ ॥ केवलद्रष्टृरूपस्य कथं जन्मादीति शंकते—नन्विति । जठरम् उदरम् । उक्तस्वरूपः केवलानुभवानंदस्वरूपः । इत्यर्थ इति । न ह्येतादृशस्य जठरे प्रवेशः संभवतीति भावः । पुनराशंकते नन्विति । तदनु सृष्टिमनु । किमेतद्बहु किमधिकं कथ्यते प्रविष्ट इति । अतो हेतोः । पुनराह—स्वप्रकृत्या स्वमाययाऽघटनघटनापटीयस्या स्वशक्त्या । पुनराशंकते नन्विति । श्रुत्या वक्ष्य-माणया प्रत्यक्षतो योगिभिरेवान्यैः कथं लक्ष्य इत्याशंकानिवृत्तये सद्रूपेण आकाशः सन्वायुः सन्नित्यादिरूपेण सर्वैर्लक्ष्यते इति भावः । अत्र विश्वनाथः—ननु भो तात त्वद्गृहे प्रविष्टं परिच्छिन्नमेव जातमेव जानास्यतः किमपि मे तत्त्वं न जानासीत्याशंक्य स्वज्ञानमाविष्कुर्वन्नाह—स एवोक्तस्वरूप एव स्वप्रधानशक्त्येदं विश्वं सृष्ट्वा तदनु प्रविष्ट इवाप्रविष्ट इव च निरूप्यसे जगतोंतरुप-लभ्यमानत्वादप्रविष्ट इव न त्वप्रविष्टः बहिश्चोपलभ्यमानत्वात्प्रविष्ट इव न तु प्रविष्ट इत्यर्थः । एवमेव वर्त्तमानस्त्वं मद्गृहे प्रविष्ट इव न तु प्रविष्टः सर्वदैव वर्त्तमानस्त्वं जात इव न तु जातस्तेन च सर्वव्यापकमूर्त्तस्तव कंसः किमपि कर्त्तुं न शक्नुयादिति-जानाम्येवेति ॥ १४ अत्राप्रविष्टस्यापि प्रवेशे महदादयः सप्त महदहंकारपंचतन्मात्रारूपाः । विवृणोति स्फुटयति । सन्निपत्य मिलित्वा । विशिष्टकार्यसमर्था ब्रह्मांडोत्पादनसमर्थाः ॥ १५ ॥ अतो हेतोः । एवं समुत्पाद्य मिलित्वोत्पाद्य ॥ १६ ॥

## श्रीमज्जीवगोस्वामिकृता वैष्णवतोषिणी

विदित इति तैर्व्याख्यातं तत्र कथमिति किं प्रकारक इत्यर्थः । भवानित्यादौ हेतुरूपे वाक्यान्तरे तत्तल्लक्षणदृष्ट्या परम-पुरुषत्वेन सिद्धो भवान् प्रकृतेः परः इति व्याख्येयं नन्वित्यादौ ननु तर्हि आश्चर्यवत्कथं विदितोसीति वदसि ? पुरुषस्य प्रकृतेरन्यत्वं प्रसिद्धमेवेत्यत आह—साक्षादिति । यद्वा परमदुर्लभस्यापि साक्षात् प्राप्त्याऽतिप्रहृष्यन्नाह-विदितोसीति । मयाऽद्यत्वमुपलब्धोऽ-सीत्यर्थः । वेदनप्रकारमेवाह—यः प्रकृतेः परः प्रकृतिद्रष्टा पुरुषः स भवान् यथा यः केवलानुभवानन्दस्वरूपः परब्रह्माख्यो निर्विशेष आत्मा सोऽपि भवान् यश्च सर्वबुद्धिदृक् सर्वान्तर्यामी परमात्मा सोपि भवानिति तत्तद्रूपकत्वात् स्वयं भगवत्वेन विदितोसीत्यर्थः । तत्रापि साक्षाद्विदितोसि चक्षुषा दृष्टोऽसीत्यहो मम भाग्यमहिमेति भावः ॥ १३ ॥ तत्र दैन्येन तस्मिन्निजपुत्रत्वापलपनाय "सा देवकी सर्वजगन्निवासनिवासभूता" इति दिष्ट्याम्ब ते कुक्षिगतः परः पुमानित्यादि लब्धमपि तत्प्रवेशं वारयति—स एवेति चतुर्भिः तस्मात् सर्वव्यापकस्य तवात्र सम्प्रति प्रकाश एव न तु प्रवेश इति तात्पर्यम् । वास्तवार्थस्त्वेवं न केवलं साक्षात्प्राप्तोसि अपितु पुत्रतयाऽपीत्याशयेनाह—स इति । स एव पूर्वोक्तमदनुभवरीत्या अनेनैव रूपेण स्वयं भगवद्रूप एव त्वं ततो हेतोरप्रविष्टः असम्भावित-प्रवेश इत्यर्थः । "पराजेरसोढः" (१।४।२६) इति वन्निष्ठार्थवैशिष्ट्यं तथाभूतोपि स्वप्रकृत्या प्रेमवशत्वेन परमाचिन्त्यशक्तित्वेन च निजस्वभावेन इदं देवक्युदरं हि निश्चितं प्रविष्टो भाव्यसे क्रियसे तत्र दृष्टान्तः अग्रे सृष्ट्यादौ कारणार्णवशायिरूपेण त्रिगुणात्मकं ब्रह्माण्डं सृष्ट्वा गर्भोदकशायिरूपेणानु पश्चात्तदिवेति अत्र सामान्यतोऽयं भावः वक्ष्यमाणानुसारेणायोग्येपि तत्र यदि प्रविष्टस्तदात्र योग्ये किमुतेति विशेषतः स्वयं ब्रह्मादिभक्त्या तत् प्रवेशे सत्यपि ब्रह्माण्डस्य जडत्वेन त्वत्प्रेमाभावात् प्राकृतगुणमयत्वेन त्वत्स्पर्शि-त्वाभावाच्च तत्रोदासीन एवासि अतः प्रविष्टोऽप्यप्रविष्ट एव अस्यास्तु तद्वैपरीत्यादस्त्येव तत्तद्योग्यतेति तद्वदेव च ममेति स्वविग्रह-प्रविष्टत्वेन पुत्रतयापि त्वं प्राप्तोसीति अत एव । यद्वा तदनु हि निश्चितमप्रविष्टस्त्वम् इदं तु प्रविष्ट इव भाव्यसे यथा अन्यत्रान्यः

प्रविष्टो भवति तथैव क्रियस इति। एतदुक्तं भवति "न चान्तर्न बहिर्यस्य न पूर्वं नापि चापरम्" इत्यादिरीत्या परमकारणतत्त्वैकरूपमपि विभुमपि निजविग्रहं निजजनप्रेम्णा स्वल्पदेशमध्यस्थितमेव सन्दर्शयसि तेन चानन्दयसि ब्रह्मानुभविनोपीऽत्यन्यथानुपपत्त्या मणिमन्त्रमहौषधादिवत् काप्यचिन्त्या शक्तिरेव निमित्तमुपपद्यते तथैव निजजनप्रेमप्रवर्तितया लोकवल्लीलाकैवल्यविनोदशीलशालिनस्तत्र प्रवेशोपि सम्पादितः तथा पुत्रभावोपीति तत एव भगवतो वरादिकं च निर्व्यूढमिति ज्ञेयम् अत्र श्रीदेवक्या तदर्थमस्मिन्नेव जन्मनि व्रतं विधाय तस्मात्तद्वरो लब्ध इति श्रीविष्णुधर्मप्रसिद्धिश्चानुसर्त्तव्या ॥ १४ ॥ अन्यत्र महदादीनामिव भवतः सुतरां प्रवेशोपि न सम्भवेदित्याह—यथेति युग्मकेन। बहिर्गतस्यान्तर्गमनमेव प्रवेशोपि न सम्भवेदित्याह—यथेति युग्मकेन। बहिर्गतस्यान्तर्गमनमेव प्रवेशः पूर्वं विद्यमान एव हि कारणे कार्यांशाभिव्यक्तिश्चेति न तेषां प्रवेश इत्यर्थः ॥ १५-१६ ॥

## श्रीमज्जीवगोस्वामिकृता बृहद्वैष्णवतोषिणी

परमदुर्लभस्यापि साक्षात् प्राप्त्यातिप्रहृष्यन्नाह—विदितोऽसीति, मयाद्य त्वं साक्षादुपलब्धोऽसीत्यर्थः। यद्यपि भवान् प्रकृतेः परः पुरुषः परमेश्वरः केवलानुभवानन्दस्वरूपः परब्रह्म सर्वबुद्धिदृक् च परमात्मेत्यर्थः। अहो मम भाग्यमहिमेति भावः ॥ १३ ॥ तत्रापि पुत्रतया प्राप्तोऽसीत्याशयेनाह—स इति। 'एव' अपि, स उक्तस्वरूपोऽपि त्वं स्वस्य तव प्रकृत्या भक्तवात्सल्यादिस्वभावेनेदं मद्गृहं श्रीदेवक्युदरं वा प्रविष्ट इव भाव्यसे क्रियस इवेति तत्त्वतो मनोधारणेनोदरप्रवेशाभावात्, किंवा लोकोक्तिरीत्यानधिकार्थम्; 'हि' अपि, पूर्वं त्रिगुणात्मकं जगत् सृष्ट्वा तदन्वप्रविष्टोऽपि ॥ १४ ॥ अप्रविष्टत्वमेव, किंवा, अप्रविष्टस्यापि प्रविष्टत्वं दृष्टान्तेन साधयति—यथेति द्वाभ्याम्। यद्यपि तेषां महदादीनां प्रथमत एव कारणत्वेनावरणतया बहिर्विद्यमानत्वादिह विराजि प्रवेशो नास्ति, तथापि प्रविष्टा इव दृश्यन्त एवेत्यर्थः। अन्यत्तैर्व्याख्यातम्। यद्वा, तथा तेन तन्मायाशक्त्युद्भवत्वादिप्रकारेण ते त्वदीया इत्यर्थ इति तेषां शक्तिः सम्भाविता; यद्वा, तथेत्यस्य परेणान्वयः; तेनानिर्वचनीयेन प्रकारेणेत्यर्थः। अथवा, बहुजन्मसु त्वन्माहात्म्यं जानतोऽपि ममाधुनैव कृतार्थताभूदिति वक्तुमादौ तज्ज्ञानप्रकारमेवाह—विदित इति। भवान् पूज्यस्त्वं जन्मानि बहूनि व्याप्य साक्षात् स्वयमेव मया ज्ञातोऽसि। कथम्? तदाह—पुरुष इत्यादि पादोनद्वयेन। प्रकृतिपरत्वादिरूपेण श्रीदेवक्युदरप्रविष्टत्वेन चेत्यर्थः। अन्यत् समानम् ॥ १५-१६ ॥

## श्रीसुदर्शनसूरिकृतशुकपक्षीयम्

सर्वबुद्धिदृक् सर्वज्ञानधरः ॥ १३-१४ ॥ सप्तमहदहङ्कारतन्मात्राः विकृतैः स्थूलभूतैः सन्निपत्येति पञ्चीकरणमुक्तं विराजं ब्रह्माण्डं शयनस्थानभूतम् अनुगताः अंडान्तर्गताः इवशब्दोऽनतिरिक्तार्थः क इवेति बत तत्प्रागेव अण्डोत्पत्तेः प्रागेव विद्यमानत्वात् पृथिव्यादीनामण्डान्तरं नोत्पत्तिरित्यर्थः ॥ १५-१६ ॥

## श्रीमद्वीरराघवाचार्यकृता भागवतचन्द्रचन्द्रिका

स्तुतिमेव दर्शयति–विदितोऽसीत्यादिभिर्दशभिः। तावत् "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म, विज्ञानमानन्दम्, 'यतो वा इमानि भूतानि'' इत्यादिभिर्वेदान्तवाक्यैरवगतं स्वरूपतः स्वभावतश्च प्रकृतिपुरुषविलक्षणं ब्रह्म तदेव त्वमिति स्तौति–विदितोसीति द्वाभ्याम्। प्रकृतिशब्देनात्र "भूमिरापोऽनलो वायुः, अपरेयमितस्त्वन्याम्" इति श्लोकद्वयप्रतिपादितं चिदचिदात्मकप्रकृतिद्वयं तन्त्रेण विवक्षितं न त्वचेतनप्रकृतिरेव सर्वबुद्धिदृगिति सर्वसाक्षित्वोक्तेः जीवाद्व्यावृत्तेरप्यवगमान्मुक्तजीवस्वरूपस्य तत्संभवेऽपि स्वप्रकृत्येदं सृष्ट्वाग्रे त्रिगुणात्मकमित्यवगतजगद्व्यापारासंभवात्तदसंभवस्य जगद्व्यापारवर्जं "जगद्व्यापारवर्जं प्रकरणादसन्निहितत्वाच्च" (४।४।१७) इति सूत्रितत्वात् यद्वा प्रकृतेः पर इत्यनेनाचेतनप्रकृतेः परत्वमुच्यते सर्वबुद्धिदृक् स एवेत्यादिना बद्धमुक्तजीवाभ्यां परत्वमुच्यते यः प्रकृतेः परो विलक्षणोऽसौ केवलमनुभवः ज्ञानमानन्दश्च स्वरूपं यस्य सः अनुभवस्वरूप इत्येतावदुक्तेः दुःखस्यापि ज्ञानात्मकत्वेन तत्स्वरूपत्वं प्रतीयेत अतस्तद्व्यावृत्तये आनन्द इत्युक्तम् आनन्दोऽनुकूलं ज्ञानं स्वरूपं यस्येत्यर्थः। केवलशब्देन दुःखसंभिन्नानुभव व्यावृत्तिः सर्वा बुद्धीः तद्वृत्तीः युगपत् पश्यतीति तथा एवमनेन बद्धजीवाद्व्यावृत्तिरुक्ता ॥ १३ ॥ अथ मुक्तजीवाद्व्यावर्त्तयितुमाह—स एवेति। यः प्रकृतेः परः सर्वबुद्धिदृक्स एव त्वमग्रे सृष्टेः प्राक्कारणत्वेनावस्थित इति शेषः। स्वप्रकृत्या स्वशरीरभूतया महदादिपृथिव्यन्तरूपेण परिणतया त्रिगुणात्मिकया इदं परिदृश्यमानं स्थूलचिदचिदात्मकं सत्त्वादिगुणत्रयपरिणामरूपत्वेन तद्वश्यजीवप्रचुरत्वेन च तदात्मकं जगत् सृष्ट्वा अनु पश्चात्तज्जगत्प्रविष्टः स्थित्यर्थं सङ्कल्परूपज्ञाने प्रविष्टः सृष्टिदशायामपि प्रविष्टत्वात्तथाप्यप्रविष्ट इव भाव्यसे प्रविष्टजगद्गतविकारैरस्पृष्ट इव भाव्यसे विभाव्यसे विज्ञायस इत्यर्थः। तथा च श्रूयते "तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत् सत्यञ्चानृतं च सत्यमभवत्" इति विचित्रचिदचिद्रूपेण विक्रियमाणमपि ब्रह्म सत्यमेव भवेत् निरस्तनिखिलदोषमपरिच्छिन्नज्ञानानन्दमेकस्वरूपमेवाभवदित्यर्थः। इवशब्दोऽनतिरिक्तार्थः। अप्रविष्ट इव तद्गतदोषास्पृष्ट एव विभाव्यस इत्यर्थः ॥ १४ ॥ ननु कार्यानुप्रविष्टस्य मम कार्यात्प्रागेव तत्कारणतयाऽवस्थानं कथम्? कथन्तरां कार्यगतविकारास्पृष्टत्वम्? चेत्याशंक्य तदुभयं महदादिपृथिव्यन्ताचेतनदृष्टान्तमुखेनोपपादयति—यथेति चतुर्भिः। तावद्दृष्टान्तं शिक्षयति–यदेति

